२०

गगा जी की उन रेतिन में रामा, बसी बजावै घंन घोर।
सखी री, मैनें मोंहन लै लए मोल।।
काहे के पलरा, काहे की डाँडी रामा, काहे में लै लए तोल।
सखी री, मैनें मोहन लै लए मोल।।
मोंहन की डाँडी, नैंनन के पलरा रामा, हिरदे में लै लए तोल।
सखी री, मैनें मोहन लै लए मोल, हरि आली[1] मैनें मोहन लै लए मोल।। हरे०।।

२१

आपन जाइ गगा जी में छाए रामा, सुधि न लई घर-आँमन की।
मो ते कोई तौ कहौ हरि-आँमन की, हरि-आँमन की, मन-भाँमन की।।
आपन जाइ गोकुल जी में छाए रामा, सुधि न लई घर-आँमन की।
मो ते कोई तौ कहौ हरि-आँमन की।।
ए दोऊ नैंन कह्यौ नाँइ मानें रामा, घटा उठी ऐ जैसें साँमन की।
मो ते कोई तौ कहौ हरि-आँमन की।।
आप नहिं आए, खरच नहिं भेज्यौ रामा, ए अँखियाँ तौ साँमन की।
मो ते कोई तौ कहौ हरि-आँमन की।।

२२

ए तिरवैनी गंगा, करि दै तू सबु दुख-दूरि, निस्तारिनि मैया, करि दै तू सबु दुखु दूरि।
जो जा गगा जी ऐ भोरे ई गावै, सोने कौ लोटा-झारी दौलित पावै।। तिरवैनी०
जो जा गगा जी ऐ धौपर कू गावै, खीर-खड के भोजन पावै। तिरवैनी०
जो जा गगा ऐ राति कू गावै, तोसक-तकिया-गद्दा बिछावै।। तिरवैनी०

२३

गंगा जी कौ ब्याहु

कठ सुरसुती-सुमिरि सहरि आँनद मनाऊँ, मेरी मात-पिता डडौत, सभा कूँ सीसु नमाऊँ।
आपु बुद्धि परगट भई, गुरु-गनेस मनाइ, गगा-ब्याहु सुनें जो कोई, सुनत पापु कटिजाइ।।
वन ते जबू चलौ तीर-गगा के आयौ, पाँनी पियौ अघाइ, कूदि गगा में न्हायौ।
पूँछ मरोरै, सिर धुँनें, कर-मी डै पछिताइ, देखि सरूप गगा राँनी कौ जबू गयौ ऐ लुभाइ।।
जब गगा नें कही स्यार, तू बैंनु-बैंनु डोलै, तेरे मन में कहा आइ, नित हमसें[2] बोलै।
इमिरित लोक पाताल में, निकट बहूँ बैकुठ, जौ तेरे घर भीतर जबू, जाइ तू हमते कहै निसंक।।
तू तौ गगा आँसी जँनम की मेरे अतर जाँमी, मेरे मन में बसी बरूँ गगा-सी राँनी।
गगा तेरे कारनें मैनें सबु घँनु दीयौ खोइ, कै तौ प्राँन तजू ठाकुर पै, कै ब्याहूँ गगा तोइ।।
जबू भारी बन्यो मलूक काम अच्छे करि आवै, गाँम-साँमुहें[3] परै कालु जब तेरौ आवै।
बैठे भूतर टेकि कें तेरे कुल कौ जिही सुभाउ, करि ऊपर कू थूथरी, देइ ऊकरी आइ।।
गगा, जा नगर में जाउँ नगर की दुनियाँ मोहैं, पाँनी-भीमन जाउँ देखि पँनिहारी मोहैं।
लूली नाऊँ, लँगडौ नाऊँ, बने हात और पाँइ, हूँम सी कुँमर छोडि कें गगा और बरौगी काइ।।
जबू, सिव-सकर से जती, सीस-धरि उननें राखी, गगा राज-कुँमारि, यार कहा तेरी दासी।
मोइ भागीरथ लै गयौ कुटँमु-उधारँन-काज, हूँम तौ बैठी भजँन करति ऐं, क्या ब्याहौगे स्यार?[4]

[1]. पाठां—हेरी आली। [2]. ते। [3]. सामुहीं। [4]. यह गीत अधूरा यहीं तक मिला है।

२४

सिवा मोरी मांनों साधूरा संन्यासी ।।
पूजा मोरी मानो गनपति गुरु, भरी खोली मेरे हिरदे का ताला जी।
अन्न चढाऊँ देवा अन्न ना अछूतौ, अन्न मांखी ने दिया है बिडाइ, सिवा मोरी० ।।
जल तौ चढाऊँ देवा जल ना अछूतौ, जल तौ मछली ने दिया है बिडाइ, सिवा मोरी० ।
फूल चढाऊँ देवा फूल नाँ अछूतौ, फूल तौ भौरा नें दिया है बिडाइ, सिवा मोरी० ।।

२५

गरभु[1] कीयौ चंदा-सूरज नें हरी, जा के मांन गँहन[2] नें मारे।
गरभु कीयौ जोइ हारयौ हरे ।।
गरभु कीयौ गंगा-जमुनाँ नें, भरी जाके मांन परव नें मारे।
गरभु कीयौ जोइ हारयौ हरे ।।
गरभु कीयौ बेटा की माँ नें, भरी जा के मांन बहू नें मारे।
गरभु कीयौ जोई हारयौ हरे ।।
गरभु कीयौ ऐ दूध-दही नें, भरी जा के मांन जीभ नें मारे।
गरभु कीयौ जोई हारयौ हरे ।।
गरभु कीयौ मायाबारे नें, भरी जा के मांन चोर नें मारे ।
गरभु कीयौ जोई हारयौ हरे ।।
गरभु कीयौ बेटी की मा नें, भरी जाके मांन जँमाई नें मारे।
गरभु कीयौ जोई हारयौ हरे ।।

२५

तिरिया, तीनो पैंन बिगरौगी, जौ तुम पति ते दगा करौगी ।
पैहले पैंन तुम चील्ह बनोगी, तिरिया आधे-सरग उडौगी, जौ तुम० ।
दूजे पैंन तुम बनौ गधैया, तिरिया पराई गोनि लदौगी, जौ तुम० ।
तीजे पैंन तुम बनौ टैहलिनी, तिरिया करि-करि कांम मरौगी, जौ तुम० ।।

## कथा-गीत

यहाँ कुछ ऐसे गीत दिये जा रहे हैं, जिनमें किसी न किसी कथा का वर्णन है। इनमें से अधिकांश देवी के जागरण में गाये जाते हैं।

### लव-कुश-जन्म

उडी विहंगम चिडी जाइ सीता समझाई, जा बँन रही बिलखाइ कोन की नारि कहाई।
कोन पुरख की नारि कहा तो पै बनि आई, जा बँन दई ऐ निकारि ।।
जब सीता नें कही बिपति की कहियो जाई, बर पाए रघुराइ अजुध्या ब्याही आई।
जसरत-बहू, जनक की बेटी, राँमचंद की नारि, बिनई खूँन अमूरख कंता, जा बँन दई निकारि ।।
तू तिरिया बड नारि बचनु एक मेरौ लीजै, बाल-जती बँन रहैं, सरँन उनकी जाइ लीजै ।
मोइ कहत आवै नही तोइ मारग देउँ बताइ, काऊ दिनाँ राँमचंद जी, तेरे करे निहोरे आइ ।।
आगें विहंगम चिडी पाछें तें सीता राँनी, बनखँड पोहची जाइ जहाँ तपसीनु की सारी।
तपसी बैठयौ भजँन पै धरि ठाकुर कौ ध्याँनु, सीता सरकि मढी में बैठी खेंचि आपनी आँनि ।।
धरि ठाकुर कौ ध्यानु, मढी के जौरे आए, फिरि आए चहूँओर मढी कौ द्वार न पाए।
ठाडौ तपसी यों कहैं मेरे सिला जु बसकी नाँइ, ऐसौ बली अब कौ घुसि आयौ लीनी मढी छिडाइ ।।

१. गर्व। २. ग्रहण।

वावा, वँन में लीयौ जनम, आजु अजुध्या में होते, वेंते दिरब लुटाइ लछिमँन देवर होते।
लाख बुरी मेरी भगनी-नँनदुलि धरति साँतिए द्वार, ऐसे में कौसल्या होती गाँमती मगलचार।।
वालजती नें कही, सुनो मेरी सीता वेटी, निधरक वैठी रहौ कहूँ ना विन ते खोटी।
कहै घरवाऊँ सातिए, कहै तौ मगलचार, कै निसाँन घुराऊँ वेटी, तपसीन के दरबार।।

२

## सीता-व्याहुलौ

कठ सुरसुती-सुमिरि प्रेम आँनद मनाँमें, जौ गुरु अग्या देइ, कै हरि के गुन गाँमें।
आँन बुद्धि परगत[१], भई, गुर-गन्नेस मनाइ, सीता-व्याह राँम की चरचा जाँमें हर-जसु कहूँ बनाई।।
राजा अपने नाँम, जँनकपुर-गाँम बसायौ, सीया लियौ औतार पिता कौ नाँमु चलायौ।
चारयौ कौने झारि कें लीप्यौ चौका लियौ वनाइ, दै रूमाल मगँन भई राँनी म्वाँ हँसै जँनक तेरी नारि।।
राँनी-राजा वैठि वोलि एकु मतौ कमायौ, अपु कूँ मूढा डारि, राज कूँ पलँग नबायौ।
आजु की वात कहा कहूँ राजा, अतरज[२] मेरे गात, परसराँम कौ बाँनु[३] कुँमरि नें धरयौ एक ई हात।।
जब राजा नें कही मोइ परतीति न आवै, जे वेटी चौका देइ बाँन कूँ फेरि उठावै।
परसराँम के वाँन कूँ सीया लावै अबर उठाइ, जो कोई बाँन समा में तानें मे सीया ऐ दुग्गो व्याहि।।
राँनी, कहा ओस कौ नीर, कहा वादर की छाया, कहा ओछे ते प्रीति, कहा सपने की माया।
सपने साँचे ना भए मेरी राँनी राज-कुँमारि, परसराँम कौ बाँनु उठै नाँ जे तीन लोक कौ भार।।
राजा जे सपने की नाँहि, कहूँ मे आँखिन देखी, लीयौ बाँनु उठाइ कुँमरि तेरी सीता वेटी।
सीता सत की आगरी, वित की कही न जाइ, तीन लोक कर पै धरि राखे, कुँमरि तेरी मदमद-मुसकाइ।।
राँनी, कोन कूँ टीकौ करूँ कोन वर व्याहँन आवै, राजा, घर-बर लेउ पैहचाँनि जाँनि बर समरथु ढूढौ।
सिया भई वर-जोग, व्याह वर मारग भेजौ।।
सिया सत-गुन-आगरी भई व्याह सजोग, जुरि-मिलि मतौ करौ मैहलँन में सवु, राजु जँनक कौ लोगु।।
राँनी, कोंन कूँ टीकौ करूँ कोन वर व्याहन आवै ? वडे भूप कौ पूत फेरि माता ना ज्यावै।
आगें साह्यौ[४] सूझतु नाँऐं, सीया भई वर चूक, घरई वैठे वोलि लुग्गो सव देव, सकल मुनि, भूप।।
राजा, करयौ जग्य कौ ठाटु भूप सवु नौंति बुलाए, देस-देस के भूप छोडि सिंगासँन[५] आए।
तीन लोक चिट्‌ठी फिकी, सव देवनु माँनी आँनि, उँमहे कटक, छए दल-वादल म्वाँ जँनक तिहारे गाँम।।
आगे वेसामित्र[६] पाछें ते लछिमँन वारे, जे दोऊ आए वीर, लगें सवु देवँनु प्यारे।
जोगिनु पै मृग-छाला कहिऐ, सोभा कही न जाइ, पहुँचे निकट जँनकपुर-गौडे[७], जोति दई छुडकाइ।।
जुरि आए सब भूप वाँन के सँनमुख धाए, साठिक जोधा गए वाँन के जौरे आए।
कठिन वाँन गमीर कौ कवु लाए अबर उठाइ, उतरि गयौ जोधँन कौ पाँनी सवु भूप गए कुँम्हिलाइ।।
जौ जू न आए दोऊ वीर, बाँन किनऊ नाँ ताँन्यौ, बीस भुजा, दस सीस, गरवु राँमन कौ भाँन्यौ।
असलि जीव संचै परयौ, कठिन वाँन गभीर, सुनतई पैज सूखिगी राँमनु म्वाँ ढरयौ नेंन ते नीर।।
जव मदोदरि कहै सुनें राँमन बलदाँनी, सेज सुकँन गए भूलि सखि[८] तैनें कोन की माँनी।
जल-विन कमल, तेल-विन वाती, तलपि-तलपि वुझिजाइ, कोन की सखि करी पिया राँमन, तेरौ वदँनु रह्यौ-कुँम्हिलाई।।
जवु राँमन नें कही, सुनो मदोदरि राँनी, रुपी जँनकपुर पैज, सखि मैंने म्वाँ ते माँनी।

१. परगट। २. आश्चर्य। ३ प्रसिद्ध शिव-धनुष के स्थान पर यहाँ परशुराम का बाण हो गया है। लोक-मानस शिव-धनुष के लिए परशुराम की व्यग्रता का समाधान नहीं कर सका, अतः शिव-धनुष के लिए परशुराम का वाण हो गया। ४. सायौ, साह्यौ विवाह का दिन। ५. सिंहासन। ६. विश्वामित्र। ७. पार्श्व। ८. शंका, आशंका, भय।

जोबँन आगें बाँन परयौ, घर बैठि रह्यौ नाँ जाइ, तँनिऐं[1] नाँइ भुजा बीसँनु ते, मेरौ मरँनु भरोसौ बाइ ॥
बलँम, बिरध रे भए, बुद्धि ओछी बनि आई, मुखते निकरै बात, छिनक में होइ पराई ।
मैं तोते ऐसी कहूँ सुनि बिसवा के बंस, कूमकरँन[2] कू भेजि दीजो, तुम घरई रहियौ कंत ॥
कूमकरँन से बली काँम मेरे कब-कब आए, कब के काँमी भए, काँम मेरौ सर करिलाए ।
बार-बार मेरें को कहै रौंनी, बचँन कहूँ समझाइ, तेरौ कहन्यो करुगो तिरिया ब्वाईऐ देंउ खँदाइ ॥
कूमकरँन रहे टेरि कठ ते कठ लगायौ, ब्वाकी ठोकी पीठि नैंन राते करि लायौ ।
ऐसे बाँन बहुत घर मेरे, खेलत निपन अजाँन, खड-खड करि देंउ बाँन के मोइ बिरप[3] की आँनि ॥
कूमकरँन से बली जाइ के दल में दाले, हातँनु छीयौ नाँहि धरँन ते बाँन निहारे ।
बैठि गयौ धरनी में जोधा, इत-उत करिकें धूरि, और बाँन के धोकें डोलै बाँन रह्यौ जर पूरि ॥
आजु कहा सो हरि पै धँनुष तनें नाँ, जिन पै धँनुष तनें नाँ जे दोऊ बारे जी ।
देस-देस के भूपति आए लखे परे बिछोना, बेस्वामित्र सग गुरु जिनके जे आए जसरत जी के छौना ।
जिन पै धँनुष तँने नाँ, जे दोऊ बारे जी ॥
पीतबर की कछनी काँछें हातँन में कडे मुरेर्माँ[4], माँथे मुकटु खौरि चदन की स्याँम-बरन हरि के दोऊ नैंनाँ ।
जिनपै धँनुष तनें नाँ, जे दोऊ बारे जी ॥
कहति सुनेंनाँ सुनि मेरी मैंनाँ, जादू चलै न टोनाँ ।
जौ आजु हरि पै धँनुष न टूटै, मरूँगी जहर-बिसु खाइ मेरी मैंनाँ—दोऊ बालक एँ ॥
इतनी सुनि कें लछिमँन बोले, ठाकुर हुकमु करौ नाँ ।
तुलसी दास आस रघबर की तोरि धँनुष द्वै टूक करौ नाँ ॥—जिनपै धँनुष तनें नाँ, जे दोऊ बारे जी ॥
राजा माला लेउ मँगाइ जोरि सीया ऐं गहाओ, जापै देगी डारि कुँमरि ज्याई[5] कू ब्याहौ ।
भरे कटक में सीया डोलै, नजरि गई ठहराइ, देखि रूप लछिमँन बारे कौ दई राँम पै डारि ॥

३

जगदेव कौ पमारौ

जग्गि[6] रची रँनधौर-भूप, सबु नोति बुलाए, देस-देस के भूप आइ धारा-तँन छाए ।
बाँमन गढ चिट्ठी फिकी सबु भैया लए बुलाइ, जगरदेव सौ भैया छोड्यौ, जाइ रही खबरि हति नाँइ, सीस देवी गहें ॥
सगु भैयनु जुरि कही बचँन एक माँनि हँमारौ, भैया ऐ लेउ बुलाइ जग्गि में होइ सहारौ ।
सौ सोती एकु गोत कौ मेरी सुनि भैया रनँधौर, ऊँच-नीच तोतें हु जाइगी, बे करे और ते और, सीस देवी गहें ॥
नाऊ दियौ खँदाइ मैहँल जगदेव के आयौ, सुनि दादा जगदेव, कुँमर तो कूँ नोतौ लायौ ।
पाटमदे[7] डोला सज्यौ करि सोलह-सिंगार, पाटमदे और कुँमर जगदेव पहुँचे जग्गि-मँझारि, सीस देवी गहें ॥
डोला में ते उतरि पाँव मैहलँन में दीयौ, दीवलदे[8] मुख-मोरि नाँइ जाकौ आदरु कीयौ ।
मैं तो बैठी भवँन पै मेरौ देवर निपट अजाँन, जग्गि रची रँनधौर-कुँमर नें मेरी पनि गयौ भगमाँन ॥
आधी राति मौहरौ ठनयौ, रोमनि अनी-अनी भाँति, धारा तौ नगरी पँमार की ।
बोनैं, या कौ बेटा न्यों[4] कहै, मेरी सुनि तैं माता बात, धारा तौ नगरी पँमार की ॥
माता, कै काऊ नें गारी दई, कै काऊ बोले बोल, धारा तौ नगरी पँमार की ।
बेटा, ना काऊ नें गारी दई, ना काऊ बोले एँ बोल, धारा तौ नगरी पँमार की ॥
बेटा, मैहल गई रँनधौर मे ब्वा मोते बोले बोल, धारा तौ नगरी पँमार की ।
सुनि री माता, बार भयौ जोई बनि आवै, मारँगौ रँनधौर राव धारा को राज ॥

१. तोंकें । २. कुंभकर्ण । ३. निरप—नूर । ४. मुरकी—मुड़े हुए । ५. आई । ६. यज्ञ—यज्ञ ।
७. जगदेव की माँ । ८. रनधौर की माँ ।

माइयौ रँनघौर-कुँमर कूँ गादी पै परभात, दीबलदे और लरिका-वारे, मैं करि दऊँ बारह बाट ।
अरी माता, दाँत-खुरपिया, जोरि कें, एक छोटी-सी गढाइ दै साग ।।
बेटा, नाँइ बँनै कीनी लाँमनी, नाँइ ब्वानें की ए नराव—धारा तौ नगरी पँमार की ।
अरे बेटा, तेरे पिता की तोप ऐ, वु धरी ऐ लखैरी बुर्ज ।।
न्यौंति मेरौ राजा चलि दयौ कोई साहिर गहि लई गैल, इढियनु-सिढियनु चढि गयौ दै-दै भँमर कलीन में पाऊँ ।
सैरी ऐ भँमानी हिंगुलाज की, जाकी बैठी ऐ मुर्जन पै आइ ।।
हातु लगाऊँ मेरौ सिर नवै, मेरी पति बाँनें की जाइ ।
ठोकर मारी दाँए पाँइ की, तकुआ सी लई ऐ उठाइ, देदी ने साँग बगाई ।।

लुहार का वृतांत

तयौ-कठौटी बेचि कें चलि अत करिंगें गुजराँन ।।

जगदेव रनधौर के यहाँ जाता है ।

भाई मेरे, सगु भैयँन कूँ रमरमी,[1] भैया कू सात सलाँम ।
बैठे ऐं सहेली गगा-पार के, जिनकी नगिन धरी ऐं तरवारि ।।

साँग का गाड़ना-उखाड़ना ।

पनघट पै हाती लडें, हातिन की करि दै बीच, धारा तौ नगरी पँमारकी ।
भैया, कै मारू तरवारि ते कै फेंकि दऊँ असमाँन ।।
भाई, मारे ते मरि जाँइगे न्योई मालु पिता की जाइ, धारा तौ नगरी पँमार की ।
उन दोनों का पिता अनबोला राँनी के यहाँ बँधा था। अब जगदेव छुड़ाने को चलते हैं ।

माता, हम तौ जात परदेस कूँ, फूलँमदे की लरजा तोइ ।
बेटा, मूर तें प्यारी ब्याज ऐ, कोई तोउर ते प्यारी तेरी नारि ।।
बेटा, राजु बुरौ ऐ रँनघौर कौ, तू तौ लंजा सग लिवाइ ।

फूलमदे इन्द्र से

दै परिकमा खेरे खूट की नवि-नवि करत सलाँम ।
जीमत रहिंगे फेरि मिलिंगे, नरवर कोट जुहार ।।
घोडा भीजै, तगु चुगै, भीजति जीन लगाँम ।
तिहारी तौ भीजै सूई पगडी, मेरी रँगु चूँनरि की जाइ ।।

२

अमरसिंह कौ साकौ

सारद माइ सुरत करि गाऊँ, गुरु-उस्ताद मनाऊँ ।
पच पीर और सबै औलियाँ, सबई कू माँथौ नाऊँ, खेरे की चौंमुडी माता, पहिलें तोइ मनाऊँ ।
बीरा-बतासे और रेवडी, हरि की भेंट चढाऊँ ।।

❀

अमरसिंह नें कियौ पँमारौ, कहौ तौ गाइ सुनाऊँ ।।
कहाँ तें उनिपत्ति भई, कहाँ ते भई ऐ लडाई । दीघ सैहैर उतिपत्ति भई, आगरे ते भई ऐ लडाई ।।
काए की तेरी बँनी कचैहरी, काए कौ बँगला छायौ ।
कचन की तेरी बँनी कचैहरी, कचनु-काटि लगायौ ।।
बिसकरमा[2] तेरी सोभा बरनी, ढिंग-ढिंग पदँमु लगायौ ।
ढिंग-ढिंग पदँमु लगाइ कि बँगला पाँनन ई तें छायौ ।।

[1]. राम-राम । [2] विश्वकर्मा ।

जल में खभु, खभ में जलहल, जाँमें कमँलु बिराजै ।
जगमग जोति जरै ठाकुर की, सिकिलि घिडाघिड़ु बाजै ।।
काऊ नें लादी लोंग-सुपाडी, काऊ नें लादी राई ।
कबिरा लादी राँम-नाँम, बैकुंठ की गादी पाई ।।

❀

बास्याह निकरि तखत पै बैठ्यौ, सबु उँमराइ बुलाए ।
सबु उँमराइ नजरि भरि देखे, ग्रमरसीग नहिं ग्राए ।।
बारह हजारी, तेरह हजारी, वेऊ तौ मुजरे कूँ ग्राए ।
सत्तरि खाँनि बहत्तरि उँमरा, बे मुजरे कूँ ग्राए ।।
चुगल-खोर कौ चुगलई खाई, तेरौ ग्रमरसिंग काए कौ राउ ।
तेरे मुजरें ग्रावै नाँ जाइ, बाईस परगने बैठ्यौ खाइ ।।
द्वै दगरे दिल्ली के खाइ, सब ग्रगरे की चौधर खाइ ।
गाँम जोधपुर बैठ्यौ खाइ, सुनि कें बास्या गयौ रिस्याइ ।।
राउ ग्रँमेडौ करै जुवाब, है कोई मेरौ उँमराइ ।
'चोबदार कूँ लियौ बुलाइ, सुनि रे चोबा मेरे ज्वाब ।।
ऐंदी के कूँ जल्दी लाउ, ज्यौ बैठ्यौ त्योंई लै ग्राउ ।
चोबदार कौ भाज्यौ जाइ, ऐदी के डेरँन पौंहच्यौं जाइ ।।
चोबदार कौ करै जुवाब, सुनिरे ऐदी मेरे ज्वाब, यादि कियौ बास्या-दरबार ।।
ताते से पाँनी ऐदी न्हाइ, न्हाइ-धोइ कें हैगौ त्यार ।
सबजा घोडा लियौ-सजाइ, जीन सुनैरी धरी जमाइ ।।
मुहरौ, पट्टौ, लगाँम चढाइ, धँमकि भयौ ऐदी ग्रसवार ।
गलिग्रँनु-गलिग्रँनु ऐदी जाइ, ऐदी कौ सबजा नाँचतु जाइ ।।
नाँचतु जाइ ग्रौर कूदतु जाइ, चौक-चाँदनी झुलम्यो जाइ ।।
चोबदार कूँ भेजि कें जानें ऐदी हाल बुलायौ ।
करी सलाँम धस्यौ भीतर कूँ, दरबाजे पै ग्रायौ ।।

❀

राउ ग्रँमँडौ करै जुबाब , है कोई मेरौ उँमराब ।
जोई मँगाऊँ जोई लै-लै ग्राउ , कोरौ-सौ कागदु लियौ मँगाइ ।।
दवात-कलम-स्याही मँगबाई, धौरे पै रुक्का धरयौ बनाइ ।
पहलें लिखि दई राँमँ-राँम, दूजें लिख्यौ खुदा कौ नाउँ ।।
तीजें लिखिदई बुरी काइ, चौथें कूँ लिखि दई सात सलाँम ।
पाँचएँ ग्रमरसीग धरे बनाइ, लिखि परमानौ दियौ गहाइ ।।
लै रे ऐदी जोधपुर जा, ग्रमरसिंग कूँ जल्दी ला, ज्यौ बैठ्यौ त्यौ ईं लै ग्रा ।।
जब ऐदी कौ करै जुबाब, ग्रमरसिंग भारी सिरदार ।
मेरे कहे कूँ माने नाँ, ढिग ते जँमदरि देइ चलाइ ।।
मेरे सीस कूँ लेगौ काटि, मेरी खलरी डारै कटबाइ, खाल-काढि भुस दे भरबाइ ।
राइ ग्रँमेंडौ करै जुवाब, एकु रुक्का हम पै भिजबाइ ।।
सब तनु पलटनि देउ सजाइ, दारू-गोला देउ भरबाइ, तोप पै तोप देउ जुतबाइ ।।
पाँच तोप ग्रौर बारह हाती, हजरत हाल सँवायौ ।
हुकँम भयौ बास्याह कौ, जब राठौरी बुलबायौ ।।

भूरीसीग नें हतिनी लई सजवाइ, हरी बनांत-झूल डरवाइ।
दारू की बोतल लइ भरवाइ, सेर कौ सुलफा लियौ मुल्याइ ।।
सेरक मेंगडी लई मुल्याइ, तीन्यो ग्रंटा लिए चढाइ।
न्याऊँ ऐंदी चलतौ जाइ, धमकि भयौ ऐंदी ग्रसवार ।।
ऐंदी कें गरमी ह्वै जाइ, घोरि-घोरि मिसिरी पीमत जाइ।
पीमतु जाइ और चलतौ जाइ, कारी नदी पै झुलम्यौ जाइ ।।

❀

जब ऐंदी को करै जुवाब, मलहा के मोइ पार लगाइ।
भूरा मल्हा कौ करै जुवाब, कहा कौ भुमियाँ कहा कौ राउ? कहा सिपाही भाई तेरौ नाउँ?
जब ऐंदी कौ करै जुवाब, न्याई कौ भुमिया, न्याई कौ राउ, हलका ऐंदी मेरौ नाँम ।।
रोक-रुपैया दियौ गहाइ, पटकि सँदेसौ ह्वै गौपार।
चनां-चबैनां लियौ मुल्याइ, मसकतु जाइ और चलतौ जाइ, गाँम जोधपुर पहुँचौ जाइ
मसका-मसकु चढयौ ऐंदी कौ, गाँम जोधपुर आयौ।
गाँम जोधपुर जाइ कें जानें हलका सोर मचायौ ।।

❀

पैहलौ बँगला, दूजौ बँगला, तीजे बँगला आयौ।
तीजे बँगला, चौथे बँगला, पँच मैहला में आयौ ।।
पाँचो बँगला छटे बँगला, सत मैहला में आयौ।
सातो बँगला आठो बँगला, नौ मैहला में आयौ ।।
पैहली खँनी पै धरि गौ पाउँ, दूजी खनी पै झुलम्यौ जाइ।
तीजी खँनी ते पल्ली पारि, हरे-हरे बाँस छई चौपारि, म्वाँ राठौरी खेलै सार ।।
नवि कें एंदी करै सलाँम, राजा लेगौ सीस चढाइ।
राजा राइ ग्रमैंडौ करै जुवाब, है कोई मेरौ उमँराव ।।
ऐंदी के डेरा देउ लगवाइ, पाँच मुहर हम पै ते लेउ, द्वै बकरा रातिब के देउ।
जब ऐंदी कौ करै जुवाब, तेरी मुहर हम कूँ ना लीन, तेरे बकरे हम कूँ मुरदार ।।
जौ सुनि पावै अकबर बास्याह, जन-बच्चा डारै पिरवाइ।
मेरी खलरी डारै कटवाइ, खाल-काटि भुस देइ भरवाइ ।।
लाल दरवज्जें दे टँगवाइ, ग्वाऊ में देगौ ग्रागि लगाइ ।।
ऐंदी जुवाब करन नाँइ पायौ, जौ जूँ ऐंदी दूसरौ आयौ।
कमरि ते पट्टौ खोलि कें, परमाँनौ हाल गहायौ ।।

❀

पैहले पना कूँ खोलै राउ, बाँचै राउ मगनु ह्वै जाइ।
दूजे पना कूँ खोलै राउ, मन दलगीरी झुलमी आइ ।।
तीजे पना कूँ खोलै राउ, नारी बोली कोठनु आइ।
चौथे पना कूँ खोलै राउ, तन-मन राउ भसँम ह्वै जाइ ।।
पाँचए पना कू खोलै राउ, जाँमैं निकसे ग्रमरसिंग राउ ।।

❀

कमरि-कटारी, सिर पै डुपट्टा, राजा रावर आयौ।
बेटी बीटलिकौरि की राजा कौ दरसँनु पायौ।

ताते पाँनी धरौ ततेरा, मलि माँथे ते न्हायौ।
पीतवर की करी धोवती, सूरज-ध्यांन लगायौ ॥
सवा पैहैर सुमिरेंन करयौ, जल सूरज ढरकायौ।
मलियागिरि ते चदनु लायौ, घिसि-घिसि अंग लगायौ ॥
हीरा पाँडे तपै रसोई, महाराजा जैंमन आयौ।
पैहली ग्रास दियौ धरती कूँ, दूजौ गऊ चढ़ायौ ॥
तीजौ ग्रास दियौ कुत्ते कूँ, चौथौ रांम चढायौ।
पाँच ग्रास किए राजा नें, थारु परें सरकायौ ॥

❀

हीरा पाँडे थर-थर काँपै, राजा ऐ अन्नु न भायौ।
कै तौ मेरी कची रसोई, कै रही दारि अलोनी ॥
नाँइ पाँडे तेरी कची रसोई, नाँ रही दारि अलोनी।
अमखास पै भीर परी, म्वाँ पेट भरें नाँ होनी ॥
हिंदू पारें तीतरु मैना, मुसलमान घर दूती।
बैठि रहूँ दरबार ते मेरी, डूबि जाइ रजपूती ॥

किसुनाँ नाई लियौ बुलाइ, अमरसीग हँसि-हँसि बतराइ, मे तोइ लै चलूँ संग लिवाइ।
किसुनाँ नाई करै जुवाब, मैं तौ तिहारो तावेदार, मारौ चाँहैं छोड़ौ सरकार ॥
राउ अमेंडौ करै जुवाब, पाँचौ कपड़े लाउ निकारि।
लाओ पाँचौ जल्द हतियार, हनि-हनि राजा बाँधै हतियार, घोड़ा तीन लए सजवाइ ॥
लीलौ वछेरा लीलौ तग, बाँधि दई सोने की जंग।
मखमल-फूल सुनहरी जीन, ऐसे सजे वछेरा तीन, अमरसिंग के पैंने तीर ॥
हुकमु अमरसिंग दियौ सुनाइ, घोड़ेंन बीर भए असवार।
न्यांऊ ते राजा चलतौ जाइ, मञ्जिल-मजिल राजा जाइ, किले-आगरे पहुँचे जाइ ॥
दरवाजे पै पहुँच्यौ जाइ, दरबनियाँ ते करै जुवाब।
सुन दरबनियाँ मेरे ज्वाब, दरबनियाँ दरवाजौ खोलि।
मोइ बास्याइ ते मिलने दै, मोकूँ पल-पल होइ अवार ॥
जब दरबनियाँ करै जुवाब, सुनि रे राजा इल[1] गँमार।
दरबनियाँ की सुनिकें वात, अँमरसीग ने दीनी लात ॥
अमरसिंग ठोकर किले लगाइ, नाई के किसुनाँ कूँ घोड़ा सौपि गयौ बलदाइ।
कसी कमरि तरवार, साह की कुलसि[2] नही बजाई ॥
बादस्याइ के पास जाइ पाजी यो चुगली खाई।
देखौ तौ सिरकार बदिगी तक भी नही सुनाई ॥
बाँधि ढाल-तरवार आप के जौरे ठाड़ौ आई।
अमरसिंग कूँ बड़ा गरूर, जाकूँ दैनी सजा जरूर ॥
सुनी सलाँमत खाँ की बात, मीड़ौ बास्या दोऊ हात।
सात लाख जुरमाँनो लेउ, नई तौ होल जेल में देउ ॥
इतनी सुनी सँलामत बात, फूल्यौ नही जु अंग सँमाइ।
राठौरी के कितनौ जोर, देखूँ तेरी आजु मरोर ॥

[1]. हेंच। [2]. कुन्नस।

हुकम् बास्या दीयौ मोइ, ग्राज् जेल में दुग्गो तोइ।
सात लाख जुरमाँनों देउ, नही तौ ठाँसि जेल में देंउ ॥
सुनी सलाँमत खाँ की बात, अमरसीग कौ जरि गौ गात।
इतनी कही खेंचि तरवारि, मीयाँ जी कौ काटी नारि ॥
मीयाँ एँ मारि चल्यौ रजपूत, नाऐं परति गुसा की कूत।
बास्याइ के जौरे जाइ, कहूँन लग्यौ ऐसें समझाइ ॥
बादस्या लेउ ल्हास सम्हारि, परचौ ऐ सारौ गाँडि उठाइ।
देखि पँमारौ अमरसीग कौ, बादस्याइ घबडायौ।
छोडि कचैहरी रैंनमासैंन में, पास हुरैंम के आयौ ॥

## सरमन[1]

कास-बास दोऊ अँधा बसें, अमर-लोक नाराँइन बसें।
अबी कहति अघ ते बात, हुँम-तुम चलें रौंम के पास ॥
कहा रौंम हरि तेरौ लयौ, रूकुँ न बालक हमकूँ दयौ।
बालक देउ भलौ-सौ जाँन, मात-पितैंन की राखै काँन ॥
नाँइ मेरी कथा नाँइ मेरी गोद, पूत सरकनो कहाँ ते होइ।
पहले माँचि मचे नीर, दूजें कला पलटि गए खीर ॥
तीन माँस तिरबेनी रची, चौथे माँस गरब में परी।
पाँच माँस पँच अँगुरी रची, छठए माँस मुकलाँने केस ॥
सात माँस सतोसी होइ, और आठ माँस कौ जीवै न कोइ।
जीवैं तो बलधारी होइ, और वह नछतरधारी होइ ॥
नौए माँस दुनियाँ संसार, दसए माँस सरमैंनि औतार।
ज्या दिन सरमैंनि बेटा भए, भैनि-भाँनजी मंगल कहे ॥
कौरे सीक-साँतिए धरे, भैन-भाँनजी तीअरि दई, ब्राह्मँन कूं गायँन के दाँन ॥
दिन-दिन बालक बढबे लगे, मात-पिता-कुल प्यारे भए।
बर्सु दिनाँ के सरमैंनि भए, धरती माता जाँनि गई।
दोई बर्स के सरमैंनि भए, जब चदा-सूरज माँनि गए।
तीनि बर्स के सरमैंनि भए, जब तीन्यो लौकनु माँने गए ॥
चारि बर्स के सरमैंनि भए, पाँचौ पडनि जाँनि गए।
छैई बर्स के सरमैंनि भए, जब छूटे नराँइन माँनि गए ॥
सात बर्स के सरमैंनि भए, जब सातो समदुर न्हाबे गए।
आठ बर्स के सरमैंनि भए, जब अष्ट कुली नागैंन नें लिखे ॥
नौई बर्स के सरमैंनि भए, जब नौऊ नाथैंन जाँनि गए।
दसई बर्स के सरमैंनि भए, लै पोथी ब्रह्मा-घर गए ॥
ब्रह्मा बचन कही दोइ-च्यार, विद्या देऊ अरथ-बल-धार।
खेती करे न बंजी जाँइ, विद्या के बल बैठे खाँइ ॥
ग्यारह बर्स के सरमैंनि भए, जब विद्या में भरपूरैंन भए।
बारैंह बर्स के सरमैंनि भए, गऊ-घोडैंन पै पाखर परे ॥
खेलैंन पूत कुँनज बन गए, कुँज-सरवा उठी घराइ।

1. श्रवण कुमार,—यह गीत सावन के महीने में कुछ विशेष व्यक्ति गा-गाकर भिक्षा माँगते हैं।

कुलँग राजा पूछै बात, कोन तेरी माता कोन तेरौ पिता।
कोन राज में है नैंनसार, मात-पितैंन के नाम बता॥
तुम कूँ बर दें सौंमिल नारि, अँनसुख माता धँनसुख पिता, रघवसीन में है ननसार।
आक- क के सँमद मँगाई, हरे-हरे पातँनु मडप छाई॥
कुलंग राजा टीकौ करै, सरमँनि के मुख बीरा भरै।
आक-ढाक के समँद मँगाइ, हरे-हरे पातँनु मंडप छाइ॥
केरन के दए खंभ लगाइ, सुरै गऊन के घीअ मँगवाइ।
हुवनकुंड दीए भरवाइ, घरई के ब्रह्मा लए बुलवाइ॥
बिरमा देी बारक पढै भैमाता ज्वौ मगल करै।
कुलँग राजा टीकौ करे सरमँनिसुत की भाँमरि परै॥
ब्याह बरनि वुड निच्चू भए, भाँटनु कूँ ज्याँनें गौंडा दए।
डोंमन कूँ हाती दै दए, बिरमन कूँ गाइन के दाँन।
और डोला में बैठारी नारि, ब्याह-बरनि गल[1] लाए नारि॥
जब लग तिरिया आनें लही, सासु-सुसर के कहनें रही।
ज्यों-ज्यों तिरिया स्याँनी भई, त्यों-त्यों सीख बिराँनी लई॥
जब तिरिया है गई बर-जोग, झुकि बोले सरमँनि ते बोल।
सुन लै पीया, सुनि भरतार, ज्याइ कहूँ ज्याइ मानें आज॥
कहदै तिरिया जो मन होंइ, सोंनें कौ हार गढ़ाइ दऊँ तोइ।
कहा माँगूं कहा देउगे धँनी, कोन बात मैंहलँन में कमी॥
अन्न-धन्न ते सब दिन सुखी, दोइ पुरिखँन नें कल्लई दुखी।
समिया-रातें खों-खों करें, भरि अँगना में थूकें भरें॥
सौतेली बुढ़िया ज्ये मरिजाइ, सौतेला बुढ़रा ज्ये मरि जाइ, जिते सैंहैन फंदु कटि जाइ।
मोई लै चलौ मेरे प्योसार, मेरे पीअर खार-बखार, बैठे पीया खेलौ सार॥
कँमरि कोदनी दऊँ गढवाइ, नारि ढोलनाँ दऊँ बनवाइ॥
कोठे-ऊपर अट्टा करूँ, मुँआई बलम मै न्यारी रहूँ।
चुपरी फुलकियाँ पै-पै धरूँ, धोवा दारि चर्द की करूँ॥
जेंओ करूँ जिमायौ करूँ, और भरि-भरि हुक्का प्याओ करूँ।
भरि-भरि बेला दूध के देउँ, कुठिला ते मोटौ करि लेउँ॥
ना पीवै दोइ गुल्चा देउँ, मुमुरिहा[2] तोइ बस में करूँ।
जब सरमँनि नें दयौ जुबाब, चुप्प रे तिरिया लन्छि गँमार॥
मा-बापँन कौ कोन हवाल, अभी मैया घुरबल[3] पिता।
जो गारूँ मै अंधी माइ, पीयौ दूध बाद है जाय॥
जो त्यागूँ मै धुरबल पिता, तीनि लोक में ठौर जु नाँइ।
नाँइ मारी नाँह गारी दई, फूलि नारि कुप्पा है गई, रूठि नारि अट्टा चटि गई॥
मूँगा बाँदी लई बुलाइ, रग-मैंहल में दीपक बारि, गौंधन पुरजा लिखै बनाइ।
पहलें लिखे श्री भगवान, जा पीछें कुँम्हरा कौ नाँम॥
कुँम्हरा कहूँ कै देवर-जेठ[4], एकु न्करि हँडिया है करु पेट, पाँच टका कोरचा के लेउ।
लिख पुरजा बाँदी कूँ दयौ, बाँदी नें डारि जब में लयौ॥

१. घर। २. ज्वाँ—यहाँ। ३. दुर्बल। ४. पाठां०—कुँम्हरा के मेरे देवर-जेठ।

कुँम्हरा के घर पौहची जाइ, कुँम्हरा ऐ परचा दीओ गहाइ, कुँम्हरा बाँच खुस है जाइ।
कुँम्हरा की बू चतुर सुजाँन, लै बैठयौ हँडिया कौ ग्याँन ।।
गोंदा ग्वानें लयौ बनाइ, पीट-पाट कियौ तैय्यार।
पाँनी कौ पौचारौ दयौ, बीच में आढौ पर्दा दयौ ।।
ठोकि-ठाकि म्हौंडौ करयौ एक, नेंक फरैरी हँडिया भई, दमका-दंमाँ बीतन लगी।
चावि कुँम्हरिया मैहलँन गई, कैसें घसू महल के बीच, राजँन कें पर्दन की रीति ।।
मूला बाँदी लई बुलाइ, रंग मैहल में हँडिया जाइ।
जब चातुरि के आगें धरी, चातुरि देख मगँन है गई ।।
कर्तंबहारी नें करतबु करे, छीकत चौका बर्तन भरे, छीक सौति मेरौ कहा करि लेइ।
कै साँमल कौ जियरा नाइ, डुकरी-डुकरैलु लेउ लुढकाइ ।।
एक में राँधी निरमलि खीरि, एक में घोरि महेरी धरी, निरमलि खीरि ग्वाकौ बलमाँ खाइ।
खट्टी महेरी दुआँ कौ तेलु, जे बाँध्यौ पुरिखँन कौ नेगु ।।
खाइ लेउ बुढरा रेलँम-पेल, कबऊ न चले तुम्हारे पेट।
खात-पीत दिन भौतक भए, मरिवे के दिन सातक रहे ।।
सरमँनि फूलि कुठीला भए, तिरिया फूलि गोनि है जाइ।
एक दिन सरमँनि पूछै बात, कैसें पिता धुरवले गात ।।
जब अधा ने दीओ जुवाव, कछु दुख मति पूछै मेरे लाल।
जा दिन विहा तुम्हारे भए, आदर-भाव मैहल तें गए ।।
जा दिन आइ गई साँमलि नारि, कबऊँ न खाई खीरि अघाइ।
सरमँनि नें तब दयौ जुवाव, एकई तिरिया एकई नारि, एकई नारि परोसँन हार ।।
एकई नारि मैहलँन में रही, तोकूँ दूजी को करि गई।
जब अधे नें दयौ जुवाव, साँचौ ऐ तू सरमँनि लाल, हँम दोनों झूठे सिरदार ।।
इक दिन बेटा करनी करै, जब लाला तोइ मालूम परै।
इक दिन सरमँनि परचौ लेइ, काढि दूध मैहलँन में देइ ।।
खिरक दुहाइ लईं तीसों गाइ, माँट भरे मठुका भरवाइ।
टेव न छूटे बाँनि न जाइ, कुत्ता मूँतै टाँग-उठाइ।
दुहरे चटुआ दए जमाइ, सरमँनि पोहचि पिता पै जाइ ।।
एक कधा पै अधी माइ, एक कधा पै धुरवलि पिता।
मैहलँन में जब दए उतारि, चंदन-चौकी दई जमाइ ।।
जब भोजँन है गए तैयार, अपनौ थारु मातु कूँ दयौ, दूजौ थारु आप लै लयौ।
चल्हे ते घूनाँनी नारि, अरे बलम तेरौ कहा सुभाउ ।।
अपनी थारु आप लै लेउ, जिनें के थारु जिनें दै देउ।
जौ अंधन् कौ झूटौ खाउ, तुमऊ बलम अधे है जाउ, ल्याई अँध लकडियाए को लै जाइ ।।
इतनी बात डुकरिया सुनी, लेहा-लेहु खीरि की करी।
जुग-जुग जीओ सरमँनि पूत, बारैह् वर्स में खाई ऐ खीरि ।।
मारि गुस्सा के सरमँनि ज्वाँन, खूटी खैंचि दुधारा लयौ।
तिरिया मारन कूँ चलदयौ, जब बुड्ढे ने पकरयौ हात ।।
मति मारै मति गारी देउ, तिरिआ मारें लगै अपराधु।
ज्याके पीहर रच्यौ ऐ बिमाउ, ज्याइ करि आओ ज्याके प्यौसार ।।
पीहर की उदमादी नारि, पति ते पहलें है गई त्यार।

कारे डोला कारे कहार, कारे बानें दए पैंहराइ, लील के काँटे दए लगाइ।
डोला में बैठारी नारि, आपु भए घोड़ा असवार ॥
इक वन नाँखि दूसरे नाँखु, तीजे बन में बिकट उजार।
उतरौ तिरिया राज-कुँमारि, ज्याँ आइ गयौ तिहारौ प्यौसार ॥
डोला में ते देखें नारि, जानति ऊँ बलमा भरतार, ज्याँ कैसौ मेरौ प्यौसार।
अबकें लै चली सँग लिवाइ, मात-पितँन की सेवा करूँ, दानो-दरिया दरिखौ करूँ।
इतनी बात सरमैंनि नें सुनी, म्वाँ लातँन की मारें दई।
नाँक काटि नकटी करि दई, कम कुठारी सरमैंनि घरी, जाइ काटी चदन की भिरौ ॥
चंदन बिरवा लियौ झुकाइ, खेंचि-खाँचि खाती के द्वार।
खाती के मेरे चतुर सुजाँन, काँवरि गढि दै जुग परमाँन ॥
काँवरि गढि दै चितम-चित, मात-पिता बैठें निहचित।
बढई कौ वौ चतुर सुजाँन, लै बैठ्यौ काँवरि कौ ध्याँन ॥
गढि-गढाइ कें सूधि करी, लै सरमैंनि के आगें घरी।
गगा-जँमना लिखी बनाइ, कालदी बामें धार बनाइ ॥
अडसठि तीरथ दए लिखवाइ, लै काँवरि मैहलँन में जाइ।
हरे-हरे गोवर अँगन लिपाइ, मौंतीन चौक दीए पुरवाइ ॥
मात-पिता दोऊ दए अन्हवाइ, चदन-खौरि दई लगवाइ।
अगले पल्ला धुरवल पिता, पिछले पल्ला अघी माइ ॥
कंठी बाँधी तुमी लई, सव नगर परिकमा दई, कघा पै काँवरि घरि लई।
म्वाँ ते सरमैंनि सूधें जाइ, बिंदरावन में पौंहचे आइ, जमुनाँ-जल ते दए न्हवाइ॥
बिंदरावँन ते सूधें आइ, भाँडीलवन में पौंहचे जाइ, परिकमा मुआँ दई लगवाइ।
कुंड-कुंड चिन्नामित लाइ, माँनसी गगा दए न्हवाइ ॥
दाऊजी में पौंहचे जाइ, दरसँन गुनकूँ दए करवाइ।
कासी-गँया[१] पौंहचे जाइ, गँया पिंड दए भरवाइ, बद्रीनाथ में भटके जाइ॥
इक वन नाँखि दोसरे में जाइ, तीजे वन में बिकट उज्यारि।
म्वाँ कोहौकी ऐ अंधी माइ, पूत सरमनाँ पाँनी प्याइ, प्यास के मारें जिअरा जाइ॥
न्याँ पाँनी कहाँ ऐं मेरी माँइ, ज्याँ तौ वनी ऐं विकट उज्यारि।
कै पाँनी गगा की धार, कै पाँनी माँमाँ के ताल ॥
माँमाँ पाँनी भरँन न देइ, माँमाँ ताल की पैंहरी देइ।
सूनी काँवरि कैसें ध ँ, मै तौ सिध की म्हैंमा डरूँ ॥
कदँम ते काँमरि दई लटकाइ, पत्तँन में बानें दई ढुबकाइ।
लै लोटा जब सरमैंनि जाइ, माँमाँ के जब ताल में आइ ॥
पैंहलौ लोटा सरमैंनि भरयौ, हात-धोइ म्हौं-कुल्ला कर्यौ।
दूजौ लोटा सरमैंनि भरयौ, मैंनि बाँन जगरत नें दयौ ॥
जब हानी जगरत की डोरि, मर्यौ भाँनजी डारयौ कोरि।
अबकें जीओ भाँनजे लाल, मौ लगि गऊएँ करूँ निहाल ॥
जब सरमैंनि नें दयौ जुवाव, मेरे मरे कू मति पछिताइ, मात-पितँन कूँ पाँनी प्याइ।
लै लोटा जब जगरत जाइ, पौंहचि गयौ काँवरि के पास ॥
पी लै री मेरी अघी माइ, पूत सरमनाँ पाँनी ल्याइ।
तब अघी नें दियौ जुवाव, नाँइ मेरौ सरमैंनि, नाँइ मेरौ लाल ॥

तू तौ रे परदेसी लाल, तू आयौ मेरे सरमैंनि मारि।
जाई हाल ते सरमैंनि मरचौ, जाई सोग में हम मरि जइ, औरु ज्याई हाल ते तू मरि जाइ।
म्वाँ जसरत कूँ दयौ सरापु, राँमु-राँमु कही अधी मरी, कृष्ण-कृष्ण करि अधौ मरचौ।।
सरमैंनि लीला पूरी भई, लटी बोवती विरफैंनु दई।
सुनवैइया जे सुनिवौ करैं, औरु गवैया जे गायौ करैं।।
सरमैंनि-कथा अत के द्वार, गए दिलिद्दर पल्ली पार।
गुरू नवलकिसोर कथा गाँमें, औरु जे सरमैंनि लीला सबै सुनाँमैं।।

२

गुरु-उस्ताद सुमिरि लऊँ अपनौं, सुमिरूँ सारद माई।
तोइ सुमिरि फिरि कोनैं सुमिरूँ, जसुदा जी के कुँमर कँन्हाई।।
सुमिरूँ ब्रह्मा, विस्नु, महेस, गवरी गनपति सुमिरूँ लाडिले, जिन दीनी मोइ बुद्धि बिसेस।
गनपति के चरननि की बलिहारी,
मैं तेरोई धरि रह्यौ ध्याँनु, सिव-सँकर से पिता गवरि जिन की मैहतारी।।
गवरी के सुत गिरजा के लाडिले, नैंक राखि सभामैं आइ कें माँन।
तोइ सुमिरि फिरि कोनैं सुमिरूँ मेरी रखि पचनमैं लाज।।
बडे परभात करँन कौ पैहरौ, राजा पिरथम नें अपनें। घोडा सजवायौ।
सबु सिंगार करयौ घोड़ा कौ औरु सोने कौ उडाऊ जीन धरवायौ।
गमकि वान्यौ असवार, नरवरवारी गढपती कैसें खेलँन जातु सिकार।
करी चलिने की त्यारी औरु दीनो ऐं हुकम सुनाइ सार तें सग लगि लीयौ स्वानु सिकारी।
घोडा हाँकि दीयौ छत्तरधारी, होंन हार बलवाँन करँम-गति टरै न टारी।।
इत-उत देखतु जाइ अगारी भगिनि आई, तौरु तीन पोत गई थूकि पाँम ते धूरि उडाई।।
घोडा पै सोचै छत्तरधारी, भगिनि पीठि फेरि भई ठाडी।।
राजा मन ही में रह्यौ विचारि, नरवरवारे भूप नें घोडा दीऔ ऐ पिछमनो अपनो डारि।
सो घोडा तौ घुडसार लगायौ राजा बैठ्यौ कचहरी जोरि कें सोच रह्यौ ऐ छाइ।
नरवरवारे भूप नें अब भूप लीयौ ऐ बुलाइ, कहि रह्यौ हीयौ खोलि।
चिता भंगी की घरवारी ऐ लाऔ सिपाही नेंक जल्दी बोलि।।
सुनत लैंम अब नोकरु धायौ, पल ना करी अवार द्वार, भगी के आयौ।
औरु भगी लीयौ बुलाइ, अपनी घरवारी ऐ भेजि दै, नैंक ब्याइ लै जाँऊँ संग लिवाइ।।
कहा कहि आई जाँने तेरी घरवारी, औरु बोलि रहे ब्याइ छत्तरधारी।
इतनी सुनि कें भगी घर अपने में धँसि गयौ, भगिनि लई बुलाइ, कहा कह आई भूप ते।
मेरे माऊँ तिरिया चाहि, सो तोइ बोलिवे कूँ आयौ सिपाई, आजु नरवरवारे भूप कौ, अब कहि कैसें होइ।।
आपु मरैगी नारि हमारी, मेरे जाँनें लै बैठैगी ब्याँहता मोइ।
सबरी माइ पेट की खोली, फिरि भगी ते भगिनि बोली।
अबर बास कूँ अबई जाऊँ, द्वै-द्वै जूवाब जाते करि आऊँ।।
कै राजा मोइ मरवाइ देगौ, नहिं बचन ते राजा ऐ हराऊँ।
मति जिय में घबराइ, सबु सक्या ऐ छोडि दै, घर-बैठौ मौज उडाइ।।
इतनी कहिकें भगिनि आई, नेंक न कीनी देर सग नौकर के आई, व्वाँनें धरयौ कचहरी में पाँम।।
नरवरवारे भूप कूँ सो दीयौ ऐ सीसु नवाइ।
जब राजा नें बात सुनाई, मोइ नारि मारग में पाई।।
तीनि पोत गई थूकि पाँम ते धूरि उडाई, दीजौ भेद बताइ, जौ तू खैरि जीय की चाहैं, तौ मोइ सबरी हाल सुनाई।

हात जोरि भगिनि भई ठाडी, नीच जाति बँसें सुपच हमारी, तुम राजा, हम रैयत त्यारी।
मैं राजा तुमें साँचु वताऊँ जौ जीव-दाँनु देउ छत्तरधारी ।।
जब राजा कौ लरज्यौ हीयौ, जीहू-दांन हमनें तोइ दीयौ।
इतनी सुनि भगिनि बतराई, फिरि राजा ऐ बात सुनाई, व्याकुल करिकें गात ।।
निरवसिन कौ मौंहू नाँ देखूँ, मैं बडे भोर परभात।
तम राजा परवीन, बिन बेटा सुनि नरवरवारे तेरौ दरसँन नाएँ करिवौ लीन ।।
अलफ-दिसा तिहारे चलत अगारी, श्रोरु ज्याई ते राजा मैं हूँ गई ठाडी, दीनी धूरि उडाइ।
निरबसी आगें ते आयौ, मति मेरी अलफ दिसा टरि जाइ।
सो आइ गई मेरी बचूँ न वचाएँ, धरि ऐ कालु अधरमी लै उडे ।।
राजाऐ है गयौ होसु भगिनि कौ तैं कहि रह्यौ, जा तेरौ नाएँ तिरिया दोसु।
नाँइ कछु बात सुपचिनी मैली, करँम-छीट उघरी मेरी पैंहली सका ऐ दूरि हटाइ।
सबु दुविधाएँ छोडि दै, घर बैठी मौज उडाइ।
सो करँम-छीट हँम ही कूँ लागी, जाँमें दोस कोन कूँ दियौ जाइ ।।

## लड़के-लड़कियों के गीत

लड़के-लड़कियों के लिए भी ऐसे अवसर आते हैं, जब उन्हें गीत गाने पड़ते हैं। ऐसे अवसर विशेषतः दो आते हैं। एक अवसर क्वार में दशहरे के अवसर पर टेसू-झांझी खेलने का: लड़के टेसू लेकर घर-घर जाते हैं, गीत गाते हैं और भीख माँगते हैं। लड़कियाँ झांझी लेकर घर-घर जाती हैं।

दूसरा अवसर चट्टाचौथ का आता है। इस दिन बच्चे अपने-अपने विद्यालय से एकत्रित होकर चट्टा डंडा बजाते हुए घर-घर जाते हैं और गुरू के लिए दक्षिणा माँगते हैं। ऐसे ही अवसरों के कुछ गीत यहाँ संकलित हैं। चट्टो के गीतो में खड़ी वोली का पुट रहता है।

भइया को-को बनकूँ चाले रे, बनराइ केसुरा[1] ।।
भइया कहा-कहा बन जीते लायौ रे, बनराइ केसूरा ।।
माइ कूँ तौ हँसुला, बैहँन कूँ कठुला, तौ गोरीधँन कारी-कठी लायौ रे, बनराइ केसूरा।
माइ वाकी खिलकै, बहँन बाकी खिलकै, तो गोरीधँन रोमति डोलै रे, बनराइ केसूरा ।।
माइ पै ते छीडि, बैहँन पै ते छीडौ, तौ गोरीधँन जाइ पहिराई रे, बनराइ केसूरा।
माइ बाकी रोवै, बैहँन बाकी ठिनकै, तौ गोरीधँन खिलकति डोलै रे, बनराइ केसूरा ।।

२

इमिली की जर में धतूरे की माला न्वाँ खेलें गँनगौर के लाला।
कोई खेलै सात काँकरी, कोई खेलै खाई ।।
कूद परे लछिमँन के लडका, नौ सै गऊ घराई।
बिन गऊँन के लाल झूमका, पीरी गर्द उडाई ।।
आगरे में छमक-छमक, दिल्ली में लकराई।
पँचऊ में नाहर मारे, करै राँम बढाई ।।

३

इमली की जर में तेतडी पतग, नौसै मोती नौ सै जग।
जंग-जग मैं ने खीर पकाई, खीरजु मैं ने मोराएँ चटाई ।।
मोरा भईया पंखा दै, पंखा नैं मोइ हाती दियौ।

[1]. टेसूरा।

हाती नें मोइ कुतपाल दियौ, कुतपाल नें मोइ वजाज दियौ।
वजाज नें मोइ धोवती दई, फारि-तोरि लगोटी भई ।।

४

कोई कारी-सी घोडा, करिहलु-सी घोडा, करकर लोहू-चवाइ।
साँकर तोरै गजा बेल की, कोई नरवरगढ कूँ जाइ ।।
भेड परोसै भात, बकरिया सक्कर ई माँगै।
नविजा वेटा गीदुआ,[1] नाँचत ही आँमें ।।
नरवरगढ दो चिरौटियाँ, दो चिरौटियाँ कोई दुमी-दुमा लावें जाइ ।।

५

छोटी-सी गैया, कचपैंदरिया, अस्सी डला भुस खाइ।
वडे ताल को पाँनी पीवै, हँगन बटेसुर जाइ ।।
छोटी-सी गैया, छुटमासी, कोई छोटी सी चामर खाइ।
पीवै पाँनी समुदर को, कोई नगर दुहाँमन जाइ ।।
दूधैंन ते पोखर भरी, घीअँन जैंम गई पार।
लैहँर-लैहँर गाँडर काटूँ, कोई काटूँ सल्ले बाँस ।।
हरे बाँस की बाँसुरी, कोई खेलूँ बारो मॉस।
खेलत-खालत कहाँ पौंहँचे, कै राजा के दरबार ।।
घोडा चढूँ तौ गिर पडूँ, कोई ऊँट चढूँ डुगलाऊँ।
कोई हाती लै दै मोजे कौ, कोई धूँमत-धूँमत जाऊँ ।।

६

कैसूरा वगरें नकवेंना, बारह मोती, बारह गैना।
गैन-गैन की पतर चलाई, पतर चलाँमत कौडी पाई ।।
कौडी लै मैनें गग बहाई, गगा माता रेती दई।
रेती लै मैंने भरभूँजा ऐ दीनी, भरभूँजा नें ठुड्डी दीनी ।।
ठुड्डी लै मैंनें मोर चुगाए, मोर नें मोइ धोती दीनी।
धोती मैने फारि-चीरि लँगोटी कीनी ।।

७

सँन में ते सँनवरिया निकस्यौ, लाओ तँमाखू पीवे कूँ।
तेरी तँमाखू जरि-बुझि जइयौ, मैं तौ बैठी न्हावे कूँ ।।
चारि कुतगा इत धरि बैठी, चारि कुतगा उत धरि बैठी, रूँठि चली वैन पीहर कूँ।
मेरी केसू रग-बिरँगो, कैसें जाइ मनाइवे कूँ ।।

८

केसुरा, केसुरा घटार बजैयौ, दस नगरी दस गाँम बसैयौ।
बसें-बसाए कोर गली, इन कोर गलीन ते टके मँगैयौ, इन गलियँन में चिनते जैयौ ।।
चित-मित को करो सिंगार, सूँमन के मूँह देउ अँगार।
सूँम-सोम तिहारी चतुराई, हाती के डेरे लै गई काई ।।
वा काई को बडो तलाव, वॉमे पौढे केसूला।
केसूला की सात बहोरिया[2] मँन-मँन पीसें मँन-मँन खाँइ, बडे मल्ल में जूझनि जाँइ

[1]. ग्हौवुआ। [2]. बहोरिया—पत्नियाँ।

बडे मल्ल की पतसुरी, बाते काढी अलापुरी, अलापुरी में सौ-सौ तीर।
एक तीर मोइ माँगौ दै रे माँगौ दै, दिल्ली जाइ पुकारूँगो॥
दिल्ली कौ तौ कच्चौ कोट, जाइ परी चूले की ओट।
चूलौ माँगै नौ-नौ रोट, एक रोट घटिगौ, चूलौ बेटा लटिगौ॥

९

पातरिया रे पातरिया, तेरी पतरी तीर-कमान रे।
गाइ ऊँ आई, भैंस ऊँ आई, भैंसा चो नई आयौ रे॥
आधी रात नगाडौ बाज्यौ, भैंसा रेंकतु आयौ रे।
हरीराँम की प्याऊ चलती, बापै जाइ झुकायौ रे॥
पीमत, पीमत होटौ नाऐँ, दै भालौ हौटायौ है।
भालौ को तौ भालौ टूटौ, लाखा बैल मँगायौ है॥[1]
लाखा बैल में दियौ साँटौ, सनसौ बौ घन्नायौ है॥

१०

केसूला[2] घंटार बजइयो, दस नगरी, दस गाँम बसैयो।
बस गए तीतुर बस गए मोर, सरी डुकरिया ऐ लै गए चोर॥
चोरॅन के घर खेती भई, खाइ-खाइ डुकरी मोटी भई।
बाऊ कू लै गयौ बडा लियारी॥
बडा लियारी नें खीर पकाई, सबरे ग्वारिया नोति जिमाए।
डुकरी बैठी क्यारी में, लिरिया[3] बैठी कूड में, दै सारे के मूड में॥

११

चिकनी मलरिया चिकने लड्डु, जाइ परे सरमॅन के टट्टू।
टाटिम टाम[4] मॅजीरा बाजें—
लाओ मनिका सॅन की डोर, मारूँगो गिरधारी डोर[5]॥
गिर्द-गिर्द की ईंट पसार।[6]
एक राई सूआ, एक राई परेवा॥
लाड़-लाड हर जोतॅन जइयो, चिल्लक चोटि गिलोंदे खइयो।
कछु खाई, कछु बाँधी पोट, जाइ परी चिल्लो की चोट, चिल्लो डोलें लइयौ-पइयौ॥
घेरत-घारत चली पुकार, चलियौ रे मेरे आसा ग्वार।
आसा ग्वार की नीली घोडी, दाँतो खात किरोडी[7] कोरी॥
फोरी ऐ जी, फोरी ऐ, दिल्ली जाइ पुकारी ऐ।
दिल्ली कौ है कारौ कोट, जाइ दुबकी चूल्हे की ओट।
चूल्हौ माँगै नौ-सौ रोट, एक रोट घटि गयौ, चूल्हौ बेटा लटि गयौ॥

[1] इससे आगे एक पाठांतर यें मिलता है—
लट्टॅन पै लट्टू टूटि गए, सेलॅन ते भरकायौ रे।
चौंतरा पै रौस-बातसे, बंडा मोर नचायौ रे॥
बंडा मोर में मारयौ-साँटौ, तार मौ झन्नायौ रे।
तार मारौ गेत में, तरवारि मारी रेन में॥
[2] टेसूरा। [3] लिरिया-भेड़िया। [4] टाटमटाट। [5] ओट। [6] पसाई। [7] कमोंगे।

## लड़कियों को गीत

फूहरि पीसै पीसनो, मेरी रावरिया, जैसौ गिरारे कौ रेतु, भली मेरी रावरिया।
फूहरि छाँनें छाँननो मेरी रावरिया, जैसौ गिरारे की रेतु, भली मेरी रावरिया।।
फूहरि माड़ें माँडनौ मेरी रावरिया, जैसी भादो की कीच, री मेरी रावरिया।
फूहरि पवै पैवनो मेरी रावरिया, जैसो कुँम्हार कौ चाकु, री मेरी रावरिया।।
पैहली विटौरा खोलती मेरी रावरिया, तऊ न सिकौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।
दूजौ विटौरा खोलती मेरी रावरिया, तऊ न सिकौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।।
तीजौ विटौरा खोलती मेरी रावरिया, भलौ सिकौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।
पैहली कुप्पी खोलती मेरी रावरिया, तऊ न चुपरौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।।
दूजी कुप्पी खोलती मेरी रावरिया, तऊ न चुपरौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।
तीजी कुप्पी खोलती मेरी रावरिया, भलौ चुपरौ मेरौ अगा, भली मेरी रावरिया।।
पैहली गगरी फाँसती मेरी रावरिया, सरकि परी बहुचद, भली मेरी रावरिया।
सुसरई-सुसर पुकारती मेरी रावरिया, सुसर कचैहरी बीच, भली मेरी रावरिया।।
जेठु ई जेठ पुकारती मेरी रावरिया, जेठु दुहत ऐं भैंसि, भली मेरी रावरिया।
दिवर ई दिवर पुकारती मेरी रावरिया, देवर खेलतु ऐं गेंद, भली मेरी रावरिया।।

२

माँ, भैया कहाँ व्याहे, परेवरिया, वेटा, दिल्ली-आगरे व्याहे, परेवरिया।
माँ, भावी कैसी आई परेवरिया, वेटा, कौआ ऊँ तें कारी आई, परेवरिया।।
माँ, भाभी को मोहड़ो कैसौ, परेवरिया।
नाँक चनाँ-सी, म्हो बटुआ-सौ, घूँघट में मन लाई रे परेवरिया।।
थौरौ खाँनी, वहुत कमाँनी, जे जगु जीती आई, परेवरिया।।
माँ, दरवज्जें कहा-कहा दीयौ परेवरिया, आठ विलैया, नौ चकचूँदरि, सोल्हें मूँसे लाई परेवरिया।
माँ, माभी कहा-कहा लाई परेवरिया, वेटा देहरि-से गूजा, छप्पर-सी पूरी लाई परेवरिया।।
माँ, मामी कैसौ खाँती[१] परेवरिया, वेटा, चका पै चका उड़ाती[२] परेवरिया।
माँ पाँनी कित्ती पीती[३] परेवरिया, वेटी कल्सा पै कल्सा झुकाती[४], परेवरिया।।
माँ, रोटी कैसी करती[५] परेवरिया, वेटा, चकला से सरकाती[६] परेवरिया।

३

ओलाती तर जौ वए, सुगनाँ, उपजे नौ-दस पेड़ सुगनाँ।
एक ललाजू कें सात वहुरिया, तौ एक ते एक मलूक सुगनाँ।।
एक ललाजू की गोवरु करति ऐं, तौ एक उचाँमन जाइ सुगनाँ।
तीजी लला जू की पाँनी भरति ऐं, तौ चौथी खेंचन जाइ सुगनाँ।।
पाँचई लला जू कू रोटी पँमति ए, तौ छटई परोसँन जाइ सुगनाँ।
एक लला जू को वोहोतई प्यारी, तौ पलिका ते पाँम न देइ सुगनाँ।।
फूलि विटोरा है गई सुगनाँ, तौ घर के द्वार न सँमाइ सुगनाँ।
ज्याई गाँम के वढई ऐं वोलौ, तौ घर को द्वार छिलाइ सुगनाँ।।

१. पाठांतर—खाँत्यै। २. उड़ाँत्यै। ३. पीवै। ४. झुकाँत्यै। ५. करिम्यै। ६. सरकाँम्यै।

४

अँगन लिपाँमत द्वै मोती मोइ पाए (री) माँ, वे मोती मैंने सासु कूँ गहाए (री) माँ।
सासु निपूती नें धरि पत्थर पै फोरे (री) माँ, फूटेऊ फुटाए मैंने माइ कूँ दै घाले (री) माँ।
माइ विचारी नें गगा-जमुनाँ बहाए (री) माँ, गंगा-सी मेरी माइल कहिऐ (री) माँ।
और जमनाँ-से मेरे भईया जो कहिऐं माँ, सोने की लौठी मेरे वीरैंन कहिऐं (री) माँ॥
कंजरिया-सी द्यौरांनी जो कहिऐ (री) माँ।
जौ के खेत कडुआ उपजे, हल-मूसर मेरे नँनदेऊ (री) माँ।
कँमल-फूल मेरी भौजइया जो कहिऐ (री) माँ, कारे ई कारे मेरे देवर कहिऐ (री) माँ॥

५

झाँझी

बाबाजी के चेली-चेला, भिच्छा माँगन आए जी।
भरि चुटकी[1] मैंने भिच्छा डारी, चूँदरिया[2] रँगि लाए जी॥
चूँदरिया की उरकँनि-मुरकँनि[3], द्वै मोती मोइ पाए जी।
वे मोती मैंने सासु ऐ दिखाए जी, सासु निपूती ने धरि पत्थर पै फोरे जी॥
फूटे-फाटे मैंने माइ कें दै घाले[4] जी, माइ विचारी नें वे गगा-जमनाँ बहाए जी।
गगा से मेरे वीरैंन कहिऐं, कँमल-फूल भौजाई जी।
कारे-कारे देवर कहिऐं, कजरिया द्यौरांनी जी॥

६

सातो रे भैया जुरि बैठते, रँगीली झाँझी।
जिनमें हमारे भैया कोन से, रँगीली झाँझी॥
पगडी तौ बाँधी भैया लचपची, रँगीली झाँझी।
सातो री भावज जुरि बैठती, रँगीली झाँझी।
सातो री भावज जुरि बैठती, रँगीली झाँझी॥
इनमें हँमारी भाभी कोन सी, रँगीली झाँझी।
बिछुआ तौ पैंहिरी भाभी, रँगीली झाँझी॥

७

तुँम सुखवार कै हूँम सुखवार॥
इमिली की जर मेंते निकरी पतग, ताकी हवा लगी मेरे अग।
जौ नाँ देती झपटि किवार, तो उडि जाती कोस हजार॥ तुम०
मेरी परोसिन कूटै धाँन, ताकी भँनक परी मेरे काँन।
वा रँडिया नें ऐंसे छरे, मेरे हातनि छाले परे॥ तुम०
एकु मिलो खसखस कौ दाँनो, नौ दिन कूटो, दस दिन छाँनों।
ताकी मैंने राँधी खीरि, नौ दिन मरी पेट की पीर॥ तुम सुखवार०

८

बाँमन के घर बनियाँ आया, आकर उसने सीस नवाया।
पानागैं मिस्सर महाराज, न्यौंतो करूँ तुम्हारो आज॥

१. चुटकी—अगूठा और एक उंगलियों से जितनी वस्तु उठाई जा सके, उतनी 'चुटकी' कहलाती है। २. चूँदरिया। ३. उरकनि-मुरकनि। ४. दै घाले।

उन से कह बजार को आया, हलवाई से सौदा लाया।
मालपुआ, रबडी, पकवान, सभी तरह की भाजी आँन॥
मिस्सर जी फिर दौड़े आए, जल्दी से फिर पाँव धुवाए।
चौके में बिठलाए जाइ, सबही माल परोसे जाइ॥
बनियाँ थाली भरि-भरि देइ, बाँमन खाली करि-करि देइ।
जब बनियाँ ने पीटा पेट, कहै बनेंनी सुनि लै सेठ॥
ऐसौ बाँमन कबहुँ न न्योतूँ, आज होइ सो वैसी भुगतूँ।
आयौ बसत कि फूली जाँमन, हारयौ बनियाँ जीत्यौ बाँमन॥

९

भावी नें देवर ललकारयौ, गारी दई और गुलचा मारयौ।
जाइ भइया पै करी पुकार, भइया बोल्यौ अरे गँमार॥
तू कहा जानें भावी की सार, कीयौ होगौ तो पै प्यार।
एक लात मोऊ में दई, सरँम के मारें मैं ना कही॥
आ भइया, उठि वै मेरे प्यारे, हँम-तुँम दोनो हुग्ये न्यारे॥

१०

बड-भागिनि जो होवै नारि, चट्टा आमें ताके द्वार।
हँसि मुसिकाइ सबँन ते बोलै, रैसी फूली आँगन डोलै॥
हमरे धन्य भाग त्रिपुरारी पूरँन आसा भई हमारी।
ऐसे चट्टा नित-नित आँमें, मन हमरे की कली खिलाँमें॥
मेवा सब की करूँ बनाइ, चिरजीवौ सबके लरकाइ।
मन-विचारि हिय सें अस बोलै, पुत्र-खुसी में सब तिय डोलें॥
पुत्र-दुःख जा तिय कूँ होइ, ताकी गति प्रभु जानें सोइ।
सो तिय गनपति पूजा करै, ताके सब दुख गनपति हरै॥

११

गुरु गोविंद का कर ध्याँन, सेठ-चूही का करूँ वर्यांन।
एक चूही नौ मन में डरी, उछरि सेठ की धोती परी॥
चूँ, चूँ, चूँ धोती में करै, बनियाँ धोती-पकरे फिरै।
जब धनिए नें दई दुहाई, घर सें दौड़ बनेंनी आई॥
हुआ घोर कोलाहल भारी, भीर हुई बनियों की भारी।
कोई लेरै सेर-कुसेरी, कोई ले पक्की पँसेरी॥
कोई देवता सुमिरँन लागे, सब नें मिलि पंचायत कीनी, बार-फेर चूही कूँ दीनी॥
आ चूही तू बाहर आ, घी-सक्कर का भोग लगा।
जब चूही नें दाँत दिखाए, सात-पाँच बनियाँ लुढकाए॥
जब चूही नें दियौ झटोका, खुलि गई धोती चलें पिटोका॥
और गयौ बिल में गई चूही, कहन लगे अब हारी तू ही।
मानो कन्हैर मुनि सेठ सही, वीर सेठ की चौपई कही॥

१२

चूही का घर गर ध्यांन, एक फूअर का करूँ बयाँन।
फूहर बैठी पति अपने में, कबहूँ निकासु भयौ ना घर सें॥

अब तौ मैं पीहर[1] कूँ जाँऊ, करि कैं भोजँन तुम्हें जिमाँऊ।
अब फूहर नें न्हाँनु सँजोयौ, तातौ-सीरौ नीर मिलोयौ॥
न्हाय-धोइ चौका में आई, धोती-फाडि आगि-सिलगाइ।
जब फूहर नें राँधी कढी, जब उफने तब रोवै खडी॥
म्हों की फूँक उफाँन में मारें, दोउ हातँन ते माँखी मारै।
फिर फूहर नें पिया बुलाए, अपने लहँगा पै बैठाए॥
फिर फूहर नें कियौ सिंगारु, माथे पै बिंदा असल अँगारु।
जब फूहर ने सुरमाँ सारचौ[2], सुरमा बहि होठँन पै आयौ॥
फिर फूहर पीहर कूँ गई, फरिया[3] नीचें लटकति रई।
बाप कहै मेरी लाडो आई, सिर के बार कहाँ धरि आई॥
ऐ बाबुल, मैंने दोऊ कुल तारे, सास-सुसर हातँन ते मारे।
बडे जेठ ते करी लडाई, नँनदेऊ की डाढी जारी॥
एकु रह्यौ मेरे अरमाँन, खसँम निखट्टू के काटूँ काँन।
आ यौ बसतक सुनि लेउ सही, फूहर राँड की चौपई कही॥

१३

उठ, उठ री मोहन की मा, भीतर ते तू बाहर आ।
गडे-गढाए रुपिया ला, पंडित जी कूँ बागौ ला॥
मिसराँनी कूँ तीहर ला, चट्टँन[4] कूँ मिठाई ला।
चट्टा दिग्गे बडी असीस, बेटा हुग्गे नौ सौ तीस॥
आयौ बसतक सुन चकपैया, अब का देखौ लाऔ रुपैया।

## खेल के गीत

विवाह, जन्म आदि के उत्सवों पर स्त्रियाँ जो गीत गाती हैं, उनके दो प्रकार होते हैं। एक तो अनुष्ठान संबंधी होते है—जो परंपरा से बँधे हुए है, जिनका गाया जाना अनिवार्य है। इन गीतों के हो जाने के उपरांत फिर उन्हें यह अवकाश मिलता है कि वे चाहे जैसे गीत गाएँ। यही दूसरे प्रकार के गीत 'खेल के गीत' कहे जाते हैं।

अरे मेरौ चरखा हल्लेदार, परौसिन सुनियो बैहनाँ।
जा दिन ते मैंने करी कताई, नथु सौने की बनवाई,
बनवायौ गरे कौ हारु, परौसिन सुनियो बैहनाँ॥ मेरौ चरखा०
लकडी दिसि पच्छिम ते आई, पाए नए-नए रंग चढाई,
ये तकुआ पै अजब बहार, परौसिन सुनियो बैहनाँ॥ मेरौ चरखा०
जा दिन मेरौ चरखा चटकै, मोइ मरी खाट पै पटकै,
या पै लूटो मौज बहार, परौसिन सुनियो बैहनाँ॥ मेरौ चरखा०

२

सिआ, लछिमन और राँम, तजि कें चले अजुध्या-धाम, पूजे मात-पिता के पाँम, चले री बन कूँ।
ए जी परचौ नगर में सोर, सबरी बस्ती रही ऐ रोक, ऐसी लाग्यौ ऐ जी तोख, बिन के तन कूँ॥
दोउ कुँमरि उँमरि के बारे, वे तौ नगे ई पाँम सिधारे, जसरत की आँखिन के तारे, छोडि चले रजधाँनी कूँ।
रोइ-रोइ कहै सुमित्रा मैया, तरपूँ ज्यों बछरा बिन गैइया, बादर फारे हाइ केकैइया, अब कहाँ ढूढू मन मोहन कूँ॥

१. पीहर—मातृ-गृह। २. सारचौ—लगाया—'सारना' किया से। ३. फरिया—ओढ़नी। ४. चट्टँन—विद्यार्थी।

३

## सामयिक

या वनखंड में मेरे भैया नाएँ, बाबुलनाएँ राँमा, नाँइ भैया रघुवीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरें लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।। हरे
रोइ-रोइ भीजै हरि कौ पीरौ-सौ दुपट्टा राँमा, कौन बँधावै हरि कू धीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयो तीर ।। हरे
या वनखंड में मेरे चाची नाएँ चाचा राँमा, नाँइ भैया रघुवीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।। हरे
रोइ-रोइ वहि रही हरि की अँसुअन धारा राँमा, कौन बँधावै हरि कूँ धीर।
दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगिगयौ तीर, बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।।
या वनखंड में मेरे भैया नाएँ भाभी राँमा, नाँइ भैया रघुवीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।। हरे
रोइ-रोइ भीजै हरि कौ पीरौ-सौ दुपटा राँमा, कौन बँधावै हरि कूँ धीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ ।। हरे
मात कैकई ते कैसें कहिंगे राँमा, कहाँ छोड़ि आयौ अपनो बीर।
दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ ।। हरे
रोइ-रोइ भीज्यौ हरि कौ पीरौ-सौ दुपटा राँमा, कौन बँधावै हरि कूँ धीर।
दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, बारे लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।। हरे
मात सुमत्रा ते कैसें कहुँगौ राँमा, सीआ काजें दै आयौ बीर।
दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर, बारे लछिमन, कहा तेरे लगि गयौ ।। हरे
रोमें हरि छाती फारि अकेले राँमा, कौन बँधावै हरि कूँ धीर।
बारे लछिमन, कहाँ तेरें लगि गयौ तीर, दादा लछिमन, कहाँ तेरे लगि गयौ तीर ।। हरे

४

पिया आँवन कहि गए परसो, कब आवैगी बैरिन परसो।
मन चाँहत लोग-सग जाइ मिलो में, मोपै उडी ऊ न जाइ विनाँ परसो ।। पिया आँवन०
कोई आज कहै, कोई काल कहै, परसो कब आवैगी बैरिन परसो।
मन चाँहत अब छोड लाज-सरम सब, खोल किवरिया मिलौ हर सो पिया-आँवन कहि गए परसो ।।

५

मैनें ओढी स्याँम रजाई जवते, जग-जडी चढि आई।
सील-सूत कतवाइ बुनाई, धरमें के धोवी पै धुलवाई ।।
कारीगर करतार, आप छेंपी नें करी छपाई।
सत्त की सुई, प्रेम की पेचक, मगजी मोच्छ लगाई ।। मैंने ओढ़ी०
पूरब-पच्छिम, उत्तर-दक्खिन, लवाई-चौड़ाई।
'हरीदास' ने ऐसी ओढी, तीन लोक में छाई ।। मैंने०

६

तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा ।। टेक
चलि कृष्णा, बागों में चलिगे, तुम माली हम मालिन बनिंगे।
दोनों मिलि फुलवा तोडिंगे कृष्णा, तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा ।।
चलि कृष्णा, तालों पै चलिगे, हम धोबिन तुम धोबी बनिंगे।
दोनों मिलि साडी धोविंगे कृष्णा, तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा ।।

चलि कृष्णा, मैहलो में चलिगे, तुम राजा हम रांनी बनिगे।
दोनो मिलि सेज बिछाविगे कृष्णा, तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा।।
चलि कृष्णा, रसोई में चलिगे, तुम बांमन हम बांमनी बनिगे।
दोनो मिलि सेकें फुलकिया रे कृष्णा, तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा।।
चलि कृष्णा हम मंदिर में चलिगे, तुम पुजारी, हम पुजारिन बनिगे।
दोनो मिलि पूजा करिगे कृष्णा, तेरे दरस की प्यासी रे कृष्णा।।

सामयिक गीत

री बैंहिन मेरी, भारत में फिरगी डाकू घँसि गए।
जिन नें डारी ऐं लूट-मचाइ, बैंहिन मेरी भारत में ०।।
री बैंहिन मेरी, माल-खजांने सबु लै लए।
जिन्नें दीने ऐं लोटु चलाइ, री बैंहिन मेरी भारत में ०।।
री बैंहिन मेरी, गायेंन के खिरक खाली ह्वै गए।
जिन्नें दीनी ऐं सबु कटबाइ, री बैंहिन मेरी भारत में०।।
री बैंहिन मेरी, दधु-दही सुपनो ह्वै गयौ।
और दुरलभ ह्वै गई छाछ, री बैंहिन मेरी भारत में०।।
री बैंहिन मेरी, जांनें सत्य-नीति नहिं जांनी।
और करि दीयौ सकतल गांन, री बैंहिन मेरी भारत में०।।
री बैंहिन मेरी, माल हरांमी खन रहे।
जिन्नें करि दए तग-किसांन, बैंहिन मेरी भारत में०।।
री बैंहिन मेरी, मन कपट, छल-बसि रह्यो,
जाकी करि रहे बिमखांन, बैंहिन मेरी भारत में फिरगी डाकूँ घँसि गए।

२

मेरे दिल के अंदर जादू जांनें डारचौ किनें।।
दुनियां कहति गेंहू-गेंहू, चांवल कोन चीज ऐ।
सगु तौ जाइगो जी को आटो खावै कोन ऐ।।
दुनियां कहति रुपैया-रुपैया, मौहर कोन चीज ऐ।
सग तौ जाइगो कच्चौ-पईसा, बिलसै कोन ऐ।।
दुनियां कहती बेटा-नाती कोन चीज ऐ।
उडि जाउगो हसु अकेलो, मनमति मानें कोन ऐ।।
दुनियां कहती मैहला-मैहला, कबरा कोन चीज ऐ।
उडि जाइगो हसु अकेलो, जाइ बिलमै कोन ऐ।।

३

बंदे ऊँच-नीच नांइ सोचै, तोइ ऐसो रांम दबोचै।
मति करै देही पै गुमांन, याऊ दिन धरनी में मिलि जाइगो।।
तू पापु करै ओटक में, तो ईस्वर देखै सरग में। याऊ दिन धरनी में०
जब पापु-घड़ा फूटैगो, जब सिर धरनो छूटैगो। याऊ दिन धरनी में०
सीता को नामु जो जपै, हनुमान से देखु मगन है, छिनिक मिलै भगवान।। ४

घाटे जब गाए जाते हैं

मैंने माल-मलु मैरो देहि के मामुनि, गोवैया न जांव। देव
गए नगड़ो मुर्दनि घासो री मैनो, गोवैया जिवाइ।।

तोइ पाँनीरा कैसें पिवाऊँ लाला, यै ब्याहे कौ डोलु ।।
ब्याहौ-ब्याहौ मति करे भैंनाँ, मैं तेरौ मा कौ जायौ बीर।
मा कौ जायौ वीरा रे भैया अरथु बताइ ।।
तेरौ सबु कुनवा अच्छे ऐं री, मैया बीमार।
मैंनें डोल कुएँ में छोड़्यौ, सासुलि मैया बीमार ।।
मैं कोस चली नाँ द्वै कोस, वीरा लगि आई मोइ प्यास।
भैया-भैया मति करै, गोरी मैं तेरौ भरतार ।।
तू झंझन किवरिया खोलि री मैया, मैं लायौ बहू नारि।
तेरौ ब्याहु भयौ न सगाई लाला, कहाँ ते लायौ लिवाइ ।।
कुएँ की पनिहारी अमा, मैं लायौ लिवाइ।
सोचि-समझि कैं रहियौ रे बेटा, बहू ऐ जवाँन ।।
मैंने कच्चे दूध पीए जो सासुलि, है गई जवाँन।
तैनें खट्टी छाछि पिवाई री सासुलि, जाते है गए नादाँन ।।

५

काँन्हा, गागरिया मति फोरै, मेरी सासु लड़ैगी रे। टेक
सासु डुकरिया मोरी खोटी, गारी देइ न देगी रोटी। हरे०
नद बडी छरछदी मेरी सुवा धरैगी रे। काँन्हा, गागरिया० ।।
द्वै की चारि, चारि की सोलै, कहि-कहि झूँठ पिया ते बोलै। हरे
सौति बडी खेहारी पिया के काँन भरैगी रे। काँन्हा, गागरिया० ।।
कछू न बिगरै स्याँम तिहारौ, मैरौ होइगौ देस-निकारौ।
दै-दै तारी बिरैंन की परजा, हँसी करैगी रे। काँन्हा, गागरिया० ।।
हा-हा खाऊँ, परूँ तिहारे पैयाँ, डारौ मती गले गल-बैइयाँ
'हुकमसिंग' मोतीन की लरी मेरी टूटि परैगी रे। काँन्हा, गागरिया० ।।

६

एक विरछ तर दुखिया रोवै राँमा, सुखिया मनाँवन जाइ री, भाएली मेरी कोन के लाल हरे।
कहा दुखु री तोइ मैयारी-बबुल कौ राँमा, कै दुख मा-जाए वीर कौ, भाएली मेरी, कोन के लाल हरे ।।
कै दुखु री तोइ सासु री सुसर कौ राँमा, कै परघरिया नाह कौ, भाएली मेरी कोन के लाल हरे।
ना दुखु री मोइ सासुरी-सुसर कौ राँमा, ना परघरिया नाह कौ, भाएली मेरी कोन के लाल हरे ।।
ना दुखु री मोइ मैया री बबुल कौ राँमा, ना दुखु मा-जाए वीर कौ, भाएली मेरी कोन के लाल हरे।
तेरे भैंनि मेरी नौ-दस बेटा राँमा, एकु उधारौ देउ री, भाएली मेरी कोन के लाल हरे ।।
एकु दुखु री मोए कूखि री बैरिनि कौ राँमा, जाँनें मारे मेरे माँनरी, भाएली मेरी कोन के लाल हरे।

७

पति, न्यारौ है जा, रोजु रँधैगी रस-खीरि ।। टेक
पति, खाँनो लाई, खाँने में लाई पूरी चारि।
पति, खाँनो खाइलै, छोटी नैंनदिया के बीर ।। पति न्यारौ०
पति, प्यालौ लाई, प्याले में लाई सरवत-घोरि।
पति, प्यालौ पी लेउ, छोटी नैंनदिया के बीर ।। पति हिंदू है जा०
पति, दोनाँ लाई, दोनाँ में लड्डू लाई चारि।
पति, लडुआ खाइ लेउ, छोटी नैंनदिया के बीर ।। पति हिंदू है जा०
पति, चौपड लाई, चौपड पै लाई गोटें आठ।

पति, बाजी जीती, छोटी नँनदिया के बीर।। पति न्यारौ॰
पति, सेज बिछाई, सेजो पै नगि रहे तकिया चारि।
पति, पलिकनु सोइ जाउ, छोटी नँनदिया के बीर।। पति हिंदू॰
पति, ताँगे मँगाए, ताँगे पै आए इक्का चारि।
पति, मोटर बैठी, छोटी नँनदिया के बीर।। पति हिंदू॰।

८

अब रँगवाड दै सुरख चुँदरिया, अब रँगवाइ दै।
जाँना, जाँना सैहँर कूँ राई लाँना, मेरे राजा की हूँ गई सगाई।। अब॰
जाँना, जाँना सैहँर कूँ लाँना पेड़ा, मेरे राजा के परि गए फेरा। अब॰
जाँना, जाँना सैहँर कूँ लाँना सोना, मेरे राजा का हुँगा गोना।। अब॰

९

सासुलि, सँमरौअनि मिलि आजु, अखीरी बिदा कराइ दै री।
हरे-हरे गोवर अँगन लिपाइ, मोतियनु चौक पुराइ लै री।।
नाँइनि बुलाइ मेरी सिर खुलवाइ, मेरी सिर धुलवाइ दै री।
चंदन-रूख कटाइ मेरी सासुलि, चिता चिनाइ दै री।।
बार बरें जैसें रेसँम-से, हाड़ जरें जैसें चंदन की-सी लकड़ी।
मैया-मैना रोइवे आँमें, उनकूँ धीर बँधाइ दै री।।

❀

सासुलि सँमरौअलि मिलि आजु अखीरी बिदा कराइ दै री।
हात कंगी डोरा बाँदी पै गुभाए बार, सुरई की कीसु कौड़ीन ते छूरे बार।।
माथे ऊपर बैना-बिंदी, बिंदिया सें लागे लाल।
नाँक में बुलाक मेरी अजब बनीएँ लाल, सासुलि लै देउ आले आजु, फेरि नहिं आँने की।
काँनन में करँनफूल बालेन में लागे लाल, सासुलि लै देउ छल्ले आजु, फेरि नहिं आँने की
नारो हरवा-हँसुली, चंपाकली लागे लाल, बीर की जंजीर मेरे गरे में परी ऐ लाल।
सासुलि, लै देउ लोगन हार मै फेरि नहिं आँने की।
बाँहन में बाजूबंद, हथफूल सें लागे लाल, सासुलि लै देउ मुँदरी आजु फेरि नहिं आँने की।
कमरो में माड़ी साजे, पेटी सें लागे लाल, सासुलि जोवन की झंनकार, मोपै गैल चल्यौ नाजाइ
पाँमन में छागल-लच्छे, बिछुअन ते लागे लाल, सासुलि बिछुअनि की झँनकार, फेरि नहिं आँ
हरीचंद के हात मेरी भाएली बुलाइ दै लाल, मैना मिलि लेउ हात पसार, फेर नहिं आँने क
रामचंद के हातँन मेरी रथु दीयौ जुरवाइ।
संग की सहेली न्यो उठि बोली, एक दिनाँ सबइ कों जाँना।
ऐसी सुलोचनि अब न मिलैगी, अखीरी बिदा कराइ दै री।।

१०

चल-चल पिया, तू बाग कूँ, क्या-क्या बसी तेरे ध्याँन में।
माली-मलिनियाँ दो जने, नीबू बसे मेरे ध्याँन में रे।।
चल-चल पिया तू ताल कूँ, क्या-क्या बसी तेरे ध्याँन में।
धीमर-धिमरिया दो जने, मछली बसी मेरे ध्याँन में।।
बनी ए में छोटी नागिनी चल-चल पिया, पिए कुए पै, क्या-क्या बसी तेरे ध्याँन

बहेलिया ब्याके पींजरा ऐ लैकें सबरे बजार में डोल्यौ। सबु लोग ज्यो तौ कहें कि भाई, जि तौ कोई बडौ सुंदर पच्छी ऐ। परि सौ रुप्या काऊ नें न लगाए। ब्वाई सैहैर कौ राजा ब्वाई बखत की ह्वोनि पै आइ निकरचौ। राजा नें सोचौ—"ला लै चलूं। सुंदर पच्छी ऐ। मैहलैंन में टॅंग्यौ रहैगौ।" ब्वानें झट्ट ब्वाइ सौ रुप्या दै दए और बु हंस मोल लै लयौ।

(२)

राजा के यॉं हंस ऐ रहत-रहायत बहुत दिनाँ है गए।

एक दिनाँ राजा नें राति कूं सुपनो देख्यौ—"सात समुंदर-पार एक बहुत कछू सुंदर एक परीनु कौ देसु ऐ। म्वॉं के राजा की लडिकी ऐसी सुंदर जैसी चंदा की-सी किरनि। रोजु सवेरें ई कॅंमलन के फूलॅंन ते बु तौली जायौ करै। गोरौ-गोरो ब्वाकौ बदनु और ऑंखि ऐसी जैसें ऑंम की-सी फॉंक। बु फूलॅंन की सेज पै सोयौ करै।

राजा जब दूसरे दिनाँ जग्यौ। कचैहरी झझझडाई। सबु सूर, सामंत, बजीरजादे इकिट्ठे भए। भरी सभा में पॉंन कौ बीडा डारि दयो और राजा नें हुकमु चढायौ—"जा बीडा ऐ बुही चबाबै, जो जा परीजादी ऐ दिखावै।" छै दिनाँ बीडा ऐ परे-परे है गए, परि कोई ऐसी माई कौ लालु न निकस्यौ जो ब्वा बीडा ऐ चाबै। इतमें तौ बीडा कुम्हिलायौ और उतमें राजा के प्रॉंन सूखिबे लगे। राजा नें कही—"अब मैं द्वै-एक दिनाँ में अपने प्रॉंन छोडि दूंगो।"

हंसु टॅंग्यौ-टॅंग्यौ जि सबरी बात देखि रह्यौ ओ। ब्वानें अपने मन में सोची—"भई, हमनें राजा के काजें कछू ना करयौ।" ब्वानें राजा अपने पास बुलायौ और ब्वाते कही—"राजा, ऐसें प्रॉंन छोडिवो ठीक नॉंएँ। तू मेरी पीठि पै असवार हैजा और मैं और तू दोऊ ज्याँ ते उडि चलें। देखें बु सैहैर कहाँ एँ और कहाँ बु परीजादी ऐ।" राजा नें हंस की मती मानि लीयी और चलिबे की तैयारी करि लई। एक दिनाँ सुभ-घडी में हंसु राजा ऐ लैकें उडि दियौ।

(३)

कूंच, दर कूंच, मंजिल, दर मंजिल, हंसु उडचौई चल्यौ जाइ। सातो सॅंमुदर चलत-चलॉंमत पार है गए। सात सॅंमुदर-पार जाइकें राजा नें एकु सैहैर दीस्यौ। कॅंगूरनुदार, छज्जेंनुदार, ब्वा सैहैर के घर बनि रहे। चारयौ ओर सरोबरि बनि रही। मोर कोहोकि रहे। चिरैंयाँ कलोल करि रही। राजा नें हंस ते कही—"भाई, होइ न होइ, मेरे सुपने कौ देसु तौ जिही मालिम परतु ऐं, ज्याँई उतरि परि।" हंस उतरचौ। राजा और हंसु दोऊ एक भटिआरिन की सराइ में ठैरि गए।

हंस नें राजा ते कही—"राजा, तुमतो याँई रहौ और मैं जाँतूं और ब्वा परीजादी कौ पतौ लगॉंगो।" जि बात सुनिकें हंसु तौ उडि गयौ और राजा म्वॉंई रहि गयौ।

हंस नें जाइकें कहा देखौ कि चित्तरसारी पै बुही परीजादी अपने केस सुखाइ रही। जैसें कारी नागिन लहराइ रही होइ। हंस ब्वाइ देखिकें झट्ट लौटि आयौ और राजा ते आइकें सबु बात कहि सुनाई।

राति के बारह बजे हंस पै चढिकें राजा परीजादी की चित्तरसारी पै पोहॅंच्यौ। म्वाँ जाइकें देखें तौ परीजादी फूलॅंन की सेज पै अचेत सोइ रही। राजा नें ब्वाकी तौ अॅंगूठी उतारि लई और अपनी अॅंगूठी पैंहराइ दई। झट्ट म्वॉंते दोऊ लौटि आए।

सवेरें परीजादी फूलॅंन ते तौली गई। परि काऊ तरें बु पूरी ई न बैठी। सबु लोग बड़े मसपज में कि "भाई आजु कहा बात भई, जौ जु रॉंनी नाएँ तुलति।" परीजादी की नजरि ब्वा अॅंगूठा पै परी। कोई सबनें समझि लई कि "भाई, कोई तौगा लगि गयौ।" परीन के राजा नें हुकुम चढायौ—"आजु तें मैहल के चारयौ ओर मसीनेंन कौ पैंहरौ लगै।" पैंहरौ लगाइ दीयौ।

दूसरे दिनाँ राति कूं हंस पै चढि कें राजा फिरि परीजादी की चित्तरसारी पै पोहॅंच्यौ। ईस्वर की करनी, होंनी बलवानु, पैंहरेदार सोइ गए। राजा नें अपनी जूती ब्वा के पॉंइन में पैंहराइ

दई और व्याकी जूती ऐ उतारि कें लै आयौ। दूसरे दिनाँ सबु जगे और जि वखुआ देख्यौ। अब बु लोग बड़े असमंज में। कछू समझि में ई न आवै।

(४)

कछू सोचि-समझि कें राजा नें अपना बेटी की सेज के जौरे लीले रंग कौ एकु हौजु भरवायौ। कमजोर लकड़ियन ते बु हौजु पटवायौ। पैंहरीऊ औरु कड़ौ करवाइ दीयौ।

दूसरे दिनाँ राजा हंस की पीठि पै सवार ह्वै कें फिरि व्याई चित्तरसारी पै पौंहचौ। कै तौ व्या हौज पै पाँव परयौ, सोई व्याकी लकड़ियाँ गईं टूटि और गम राजा व्या हौद में। सबरे कपड़ा व्याके लीले रंग में तरबतर ह्वै गए। जैसें-तैसें करिकें बु व्या हौद के ऊपर आयौ और व्या हंस पै चढ़िकें फिरि सराइ में लौटि आए।

लौटि कें सबरें लत्ता धोबी कें डारि दए।

राजा के रेसिमी लत्ता, लपट छूटि रही। धोबी के मन में आई कि ला एक दिनाँ इन लत्तान नें पैंहरि कें सबरे सैहैर में डोलि लऊँ। धोबी नें न्हाइ-धोइ कें बु लत्ता पहरे और सैहैर में घूँमिबे निकरयौ। राजा नें अपने सिपाइन ते कहि ई राखी कि जो लीले लत्ता पैहरे दीखै व्याई ऐ पकरि लाऔ। राजा के सिपाहन नें गम धोबी कूँ पकरि लीयौ। धोबी के ऐ राजा के जौरे बाँधि कें लै आए। धोबी नें सबरौ कच्चौ हालु बताइ दीयौ।

राजा नें सराइ में अपने हरकारे भेजे और बु राजा पकरवाइ मँगायौ और व्या देस के राजा नें हुकमु दीयौ—"जाइ बिनाँ कछू पूछें-गाछें आजुई फाँसी पै चढाइ देउ।"

(५)

फाँसी दैबे की तैयारी भई। हंस व्याँ जौरें ई एक पेड़ पै बैठ्यौ दिरगँन ते आँसू भरि रह्यौ।

फाँसी ते पहलें राजा ते कही गई—"तोइ एक घंटा भरि में जो कछू करनो होइ सो करि लै। एक घटा की तोइ मौलति ऐ।" राजा नें ज्वाबु दीयौ—"कि, भाइयौ, बचपँन ते मोइ पेड़ पै चढ़िबे कौ चावु रह्यौ ऐ। मोइ इजाजति देउ तौ मैं जा पेड़ पै चढ़ि लूं।" राजा नें पेड़ पै चढ़िबे कौ हुकँमु दै दीयौ।

राजा पेड़ पै चढ़यौ। व्याँ हंसु बैठ्यौ ई ओ। झट्ट व्याकी पीठि पै राजा बैठि गयौ और हंसु व्याऐ बैठारि कें उड़ि चल्यौ। राजा के सिपाई देखत के देखत ई रहि गए।

हंस राजा ऐ लैकें सैहैरपनाँ ते बाहिर लायौ और राजा ते वचन उचारे—"राजा, अब अपने नगर कूँ लौटि चलौ।" राजा नें कही—"भाई, ऐसौ नाँएँ ह्वै सकतु। नेहार कूँ तौ जा रानी ऐ लैकें ई चलिंगे। चलि जाई सैहैर कूँ फिरि लौटि चलि।"

हंस और राजा दोऊ व्या सैहैर में लौटि आए और एक दूसरी सराइ में ठैरि गए। हंस नें व्या ते कही—"राजा मेरी हंसिनी मोते बलाइ दिनाँ कि बिछुड़ी ऐ। हमारी माँनसरोवरि ऊ ज्याँ जौरें ई एँ। कहैं तौ व्याऊ ऐ लै आऊँ।" राजा ने कही—"लै आ भैया।"

उतमें व्या परीजादी नें सोची—"जि कोई मेरी बड़ौ सच्चौ प्रेमी ऐ। मेरे पीछें अपनी जाँनि की ऊ सका नाइ करी। ब्याहु करैंगी तौ मैं जाई ते करैंगी।"

उनमें हंस ऐ अपनी हंसिनी मिलि गई। बु व्याइ लैकें राजा के जौरे लौटि आयौ। अब बु राजा ते पूछि कें अकेलोई परीजादी के जौरे गयौ और व्याते बातचीत करी। परीजादी ऊ जुदाई की आगि में जरि रही। व्यानें कही—"जैसें बनें जैसें तुम मोइ ज्याँते लै चलौ।" हंसु व्याते राति के बारह बजे कौ नाम लै आयौ और फिरि राजा के जौरे वापिस चल्यौ गयौ।

राति के बारह बजे पै हंसु, हंसिनी और राजा व्याकी चित्तरसारी पै आए। हंसिनी नें परीजादी बैठारी हंस नें राजा बैठारयौ और तीनों आँनी चलि दीए। चलत-चलत एकु पीपर कौ

रानी बडी खुश हुई और बोली कि मैंने तो केवल देखने के हेतु कि आप आवेंगे कि नही घटा बजाया था, सच्ची बातपर तो अबके घटा बजाऊँगी। राजा बडा नाराज हुआ और यह कहता हुआ चला गया कि चाहे वह अब सारा दिन घटा बजाए वह नही आवेगा।

जब बच्चा पैदा होने के कुछ ही दिन अवशेष थे रानी हिरणावती ने अपनी और रानियो से पूछा कि बच्चा कैसे पैदा होता है। वे तो सब इससे जली थी उन्होने उपाय सुनाया कि आँखो पर पट्टी बाँध लो और कोठी में मुँह दे लो। रानी बडी सीधी थी, उसने वही किया जो कहा था। जब बच्चा हुआ तो रानी ने घटा बजाया, किंतु राजा ने समझा कि घटा झूठमूठ बजाया जा रहा है और नही आया। रानी के एक लडका हुआ और एक लडकी हुई, पटरानी ने सोचा कि राजा अब इसे पटरानी बना देगा क्योकि इसे तो बालक है और हमारें कुछ नही, तो उसने भगिन बुलवाई और उसे एक अशर्फियो से भरी थैली देकर बोली कि तू इन बच्चो को कही फेंक दे और ककड-पत्थर इनकी जगह लाकर रख दे। भगिन ने वही किया। शाम को राजा आया और रानी से पूछा कि क्या हुआ तो पटरानी ऊपर से आकर बोली हुआ क्या यह ककड-पत्थर हुए है। राजा ने हिरणावती रानी को उसी वक्त काग-बिडारी कर दिया। हिरणावती को बडा दुख हुआ कि कहाँ तो राजा उसे इतना प्यार करते थे कहाँ अब महल के कौए उडवाते हैं। यह काम उसे करते-करते दो ही माह हुए होगे कि उसकी सुदरता और भोलापन कुरूपता तथा कडेपन में बदल गई, रानी विक्षिप्त-सी दशा में काग-बिडारने का काम करती रही।

इधर भगिन उन भाई-बहिनो को एक कुम्हार के मिट्टी खोदने के गढे में फेंक गई थी। दूसरे दिन जब कुम्हार मिट्टी खोदने आया तो उसने उनको पडा देखा कुम्हार के सतान न थी इसलिए उसने इन्हें दैवी वरदान समझ कर और अपने घर ले आया जब वे कुछ बडे हो गए तो कुम्हार ने लडके को एक मिट्टी का घोडा तथा लडकी को मिट्टी की एक चाकी तथा तौला बना दिया। सारे दिन वे इन्ही वस्तुओ से खेला करते थे। रानी की एक दासी कुएँ पर पानी भरने आया करती थी। एक दिन उसे ये लडके-लडकी कुए पर मिले लडका घोडे से कह रहा था चल रे माटी के घोडा पानी पी ले, यह सुन कर दासी बोली—"अरे कुँम्हार के, क्यो इतरावै ऐ, कही माँटी के घोडा पाँनी नही पिया करते है"। लडका ठुनक कर बोला—अरी बाँदी, क्यो इतरात है, कही रानी ककड-पत्थर नही जना करती।" दासी यह सुन कर सुन्न रह गई, वह समझ गई कि ये वही लडके-लडकी है। उसने सारा हाल पटरानी को सुनाया पटरानी बहुत बडी घबडाई अत में उसने एक तरकीब उन्हें नष्ट करने की सोची। उसने बहाना किया कि मै बडी बीमार हूँ और करिया हिरन के दिल से अच्छी हो सकती हूँ। राजा ने करिया हिरन का दिल मँगा दिया, रानी ने उसमें मीठा मिलाय तथा जादू के मत्र पढकर दो लड्डू बनाये। दो डोरो पर भी उसने मत्र पढा फिर इनको उसने दासी को देकर कहा कि वह इन्हें कुम्हार के लडकी-लडके को खिला कर उनके गले में ये डोरे बाँध दे। यदि वह ऐसा नही करेगी तो उसे जिदा कोल्हू में पिसवा दिया जावेगा। दासी सब सामान लेकर लडके-लडकी के पास पहुँची और दोनो के हाथ में एक-एक लड्डू रखते हुए बोली बडे मीठे लड्डू है इन्हें खा लो और ये गले में गडे बाँध लो। लडके ने लड्डू खा लिया और गडा जैसे ही गले में बाँधा वह काला हिरन बन गया। लडकी ने अपना लड्डू झोले में रख लिया, जब उसका भाई वन को भागने लगा तो वह भी साथ-साथ चली गई। वन में जाकर वह रात को एक पेड पर चढ गई, उसका भाई मुँह में कभी ककडी, कभी और जगली फल-फूल ले आया करता था वो उन्हें खा लेती थी।

एक दिन वही राजा जिसके कि ये बच्चे थे उसी वन में शिकार खेलने आया। सारे दिन उसने शिकार खेला, रात को उसने उसी पेड-तले डेरा डाला जिसपर वह लडकी चढी बैठी थी। ऊपर लडकी बडी दुखी हुई, वह सोचने लगी कि और दिन तो मेरा भाई शाम को फल-फूल दे जाता था, यदि आज आया तो यह राजा मार देगा। वह फूट-फूट कर रोने लगी, परंतु चुपचाप से। उसकी

आँसुओ की बूँदें राजा की छाती पर पडी, वह उठ कर बोला—"पेड पर कौन है ?" आदमियो ने बतलाया—"हुजूर, एक सुदर लडकी पेड पर बैठी रो रही है।" राजा ने नीचे लडकी को उतरवाया और पूछा कि "वह वहाँ क्यो बैठी रोती थी तथा कौन है," कहाँ रहती है, लडकी ने बताया कि "मैं और मेरा भाई थे, एक दिन राजा की दासी हमें मलीदा खिलाने आई, मेरे भाई ने उसे खा लिया और हिरन हो गया, जब वह हिरन हो कर भागा तो मैं भी साथ-साथ चली आई। इस वन में आकर मै इस पेड पर चढ गई और अब रोती यो हूँ कि यदि मेरा भाई मेरे लिए कुछ खाने को लावेगा तो तुम उसे मार लोगे। राजा ने उसे पुचकारा तथा उससे पूछा कि यदि बहुत से हिरन लाकर खड़े कर दिए जाय तो वह अपने भाई को पहचान लेगी। लडकी ने कहा—"हाँ।" तब राजा ने बरधयो को हुक्म दिया कि सब हिरनो को जिंदे ही पकड लो।

सब हिरन पकडने पर राजा ने लडकी को कहा—"पहिचान लो, तुम्हारा भाई कौन है।" लड़की ने एक काले हिरन की ओर इसारा करके कहा कि—"यह मेरा भाई है" और वह उसके गले से लटक गई। ऐसा करने से उसके गले का डोरा टूट गया और वह हिरन से लड़का हो गया। भाई-बहिन खूब मिले। राजा ने लडके से सब हाल पूछा तो उसने बताया कि—"मैं कुए पर घोडे से यह कह रहा था कि चल पानी पी ले, इसपर एक बाँदी ने मुझसे कहा कि कही माटी के घोडा पानी नही पीते है। मैंने उससे कहा कि यदि मिट्टी के घोडे पानी नही पीते तो रानी भी ककड-पत्थर नही पैदा कर सकती। इस पर वह स्त्री घर चली गयी तथा दूसरे दिन उसने हमें एक मालीदा खिलाया जिससे मैं हिरन हो गया। मेरी बहिन ने वह मलीदा अपने तौला में रख छोडा है। और ऐसा कहके उसने अपनी बहिन वाला मलीदा राजा के हाथ पर रख दिया। राजा ने उसे जाँन कर कहा कि यह तो करिया हिरन का दिल है जिसमें मीठा मिलाया है और उसे पुरानी बातें याद आने लगी। उसे अपनी पटरानी का भेद ज्ञात हो गया। राजा जगल से महल में उन्हें ले आया वहाँ उसने कुम्हार को बुला कर पूछा कि उसे ये सब कहाँ मिले थे ? उसने बतलाया कि आज से ११ वर्ष पहिले। ठीक ११ वर्ष पहिले रानी ने दूसरा घटा बजाया था और पटरानी ने ककड-पत्थर रखवा दिये थे। राजा को खूब विश्वास हो गया कि ये उसीके लड़के-लडकी है और दूसरे दिन उसने दरबार में आकर यह हुक्म सुनाया—

ये लडके तथा लडकी मेरे है। तथा मेरी हिरणावती रानी जो आज कल काग-बिडारने का काम कर रही है इसकी सतान है। पटरानी की नीचतापूर्ण चाल से मैंने उसे काग-बिडारनी बना डाला। इसके लिए मैं क्षमा माँगता हूँ और पटरानी के लिए यह आज्ञा देता हूँ कि उसे जिंदी ही जमीन में गाड दिया जाय और प्रत्येक दरबारी उसके सिरपर दो-दो ठोकर लगाए।

रानी को जमीन में जिंदी गाड दिया गया और हरएक नें उसमें ठोकर लगाई। इधर काग-बिडारनी हिरणावती रानी हुई। अब वह पटरानी हुई, राजा-रानी सुख से सैकडो वर्षों तक राज करते रहे। बाद को लडका शाहशाह हुआ।

## ११

### आदमी की उँमरि

परमात्मा नें पैहलें चार चीजु पैदा करी, एक आदमी, एक बरधु, एक कुत्ता और एकु घुग्घू। चारघो की उँमरि चालीस-चालीस वर्ष की धरी। पैहलें बर्ध नें कही इतनी उँमरि चलाइबौ मेरे बस की बात नाँएँ। ईस्वर नें पूँछी कि तू कितनी उँमरि चलाइ सकतु ऐ। बाँनें कही बीस वर्स। आदिमी नें कही कि लाऔ जिन बीस बर्सनु नें मोई ऐ दै देउ। ईस्वर नें बे बीस बर्स आदमीऐं दै दई। अब आदमी की उँमरि साठ वर्स की है गई।

फिरि कुत्ता नें कही—"कि महाराज, चलनी चालीस वर्स मोऊ पै नाँएँ।

चो कि मोइ पेट-भरिबे कूँ दर-दर भटकनो परतु ऐ।" कुत्ता नें बारह वर्स माँगी। आदमी नें बाऊ की २८ वर्स लै लई।

अब घुग्घू नें ऊ कही—कि महाराज, मैं ऊ बीस वर्ष ई राखि सकतूं। आदमी नें वेऊ बीस वर्ष लै लईं। आदमी की उँमरि अब १०८ वर्ष की है गई।

२

चालीस वर्ष तक तौ वुही अवस्था रहँति ऐ, जो आदिम की मिली काई। चालीस वर्ष तें ऊपर वर्ध-वारी उँमरि लगि जाति ऐं, फिरि वु दिन-राति कमांमतु ऐ। तिसनां वढि जाँति ऐ। वैल की नैयां वहिवे लगतु ऐ। जौ साठि ते ऊपर जीवै तो हाथ-पाँम तौ थकि जाँत ऐं, जीभ में वलु आइ जाँतु ऐ और कुत्ता की तरह भुँघियातु ऐ, काऊ ऐ गारी दै, काऊ ऐ ललकारि। जाऊ उँमरि ऐ पार करि जाइ तौ फिर घुग्घू-वारी उँमरि लगि जाँति ऐ। फिर वाकी नौऊ इद्री सिथिल पड जाँति ऐं। वैठ्यौ-वैठ्यौ फिरि वु चाहयौ करतु ऐ। न कछू कहिवे कौ, न सुनिवे कौ।

जिही आदमी की चारि तरें की उँमरि ऐ।

१२

सगुनियाँ कोरी

एकु कोरी राजा ओ, वु सुसरारि कूं चल्यौ। व्यानें अपनी मा ते कही कि—"अमा मेरे काजें सतुआ बाँधि दै।" सतुआ लैकें वु चल्यौ। मा नें वा ते कहि दई कि—"वेटा, जो आदिमी रस्ता में मिलै वाते रांमु-रांमु करियो।" कोरिया चलि दीयौ।

रस्ता में एकु कपासु कौ खेतु मिल्यौ। वाँ में कपासु के टेंट खिलि रहे। वाँनें सतुआ-घोरि और सव पेड़ैन पै छिरकि दीयौ और सवते रांमु-रांमु कर्तु डोलै। सतुआ सवु निमिटि गयौ। फिरि चलि दीयौ चलत-चलत अपनी सुसरारि पौंहँच्यौ। ससुरारि के ज्यौरें एक गधैया चरि रही और ब्वाँई एकु अँधीआ कूआ ओ। गधैया के गोड बाँधिकें वानें अँधीआ कूआ में डारि दई, अव वु आगें चल्यौ। राति है गई, घर के पिछवार जाइके वु ठैरि गयौ। सुसरारि में रोटी पई जा रही। एकु चँदिया और पांच रोटी पईं। कोरिया कौ सवरी वात सुनि रह्यौ। अव वाकी सासु नें वटवारौ करयौ। आधी तू लै, एक तू लै। चँदिया तू लै। खाइ-पी कें सवु सोइ गए। सासु ऐ आधी राति पै मुतासु लगी। कोरिया पनारे-तर परयौ ई ओ। सासु नें पनारे पै ते मूत्यौ और एकु पदरका मारि दीयौ। कोरी राजा ने अपने मन में कही वरस्यौ सो वरस्यौ परि तडक्यौ ऊ खूवु।

सवेरौ भयौ। कोरिया उठि कें अपनी सुसरारि में आइ गयौ। वाकी सासु नें पूछी—"लाला, कव के आए।" वाँनें कही—"हम तौ जव ई आइ गए, जव चँदिया और पाँच रोटीन कौ वाँटु है रह्यौ ओ।" सुसरारि में नाँमवरी फैली कि कोरिया कौ जँमाई वडौ सगुनियाँ ऐ।

अव कुँम्हार के ऐं खवरि परी। वा कौ गधैया खोइ गईं। वु कोरी जँमाई के जौरें आयौ। वा नें आइ कें अपनी गधैया की वात पूंछी। कोरिया नें कही जगल-झाडौ फिरि आवें, रोटी-पाँनी खाइकें वतांगे। सव ते फारिग है के वानें कुँम्हार ते कही—जा तेरी गधैया अँधीआ कूआ में गोड-वधी परी ऐ। कुँम्हार गयौ, वाइ अपनी गधैया पाइ गई, अव वाकी वडी नाँमवरी फैली।

२

ब्वाँई के राजा कौ हारु खोइ गयौ, वानें ऊ कोरिया की वात सुनी। वाँनें कोरिया वुलायौ और वा नें कोरिया ते कही कि—"जौ तू हमारे हार कौ खोजु देगौ तौ तोइ एकु हजार रुप्या दिंगे और जौ न वतावैगौ तौ जान तें मरवाइ दयौ जाइगौ। कोरी राजा नें कही—"सवेरें वतांगे।

कोरिया के ऐ राति-भरि नींद न आई। सवेरौ भयौ। सिपाई टेरिवे आए। वाँनें कही नैं—"गुन्ना-दाँननि करि कें वतांगे।" राजा नें सिपाईन ते कही—"जाऔ, जल्दी लिवाइ लाऔ।" कोरी नें जाइकें राजा पै ते एकु दिनाँ की और मौलति माँगी। राजा नें एकु दिनाँ की मौलति दै दई।

कोरिया घर लौटि कें आयौ। जगत-जगत वाऐ आधी राति है गई। जाँनें हारु चुरायौ ओ वा कौ नाँमु नींदरिया ओ। कोरिया कहै—"आइ जैऔ नींदरिया, तेरी ओर फटैगी मूंदरिया।"

अब नींदरिया भजति आई। थानें कही—"हार तो मोई पै ऐ। परि मोइ जैसें बनें तैसें मरिबे ते बचाइ।" कोरिया नें पूंछी—"हार कहाँ ऐं।" वानें कही—"राजा के आँगन में घिरोंची ऐ, वाके नीचे गढ़ि रह्यौ ऐ।" कोरिया नें कही—"जा तेरी मारि न कटैगी।"

अब कोरिया तन्नाइ कें सोयौ। सबेरें सिपाई बोलिबे आए, वानें खबरि भेजी आँगन ऐं अब हाल। थोरी देर में राजा के दरबार में गयौ। वानें बतायौ हार घिरोंची[1] के नीचें गढ़ि रह्यौ ऐ। राजा नें खुदाई करवाई हार पाइ गयौ। राजा नें हुकमु दीयौ जितनों जि रुप्या माँगै उतनों रुप्या दै देउ।

फिरि वु एकु हाती पै बैठारयौ गयौ। अब वु हाती पै बैठि कें अपने घर कूँ चल्यौ। हाती पै हचका लगतें ई ऐं। कोरिया ऐ अब डर लग्यौ। वु चिल्लायौ—

"चार पाँइ जाके थामक-थैया, एकु पाँइ नँचकैया।
ता पै चढ़ि के सरगु दिखायौ, तऊ न मरयौ मेरी मैया॥
—भैंटी, भैंटी रे मेरे भैया॥"[2]

## १३

## कोरिया की मैहमानी

एक कोरिया गरमी के दिनँनु में ठाकुर के संग वाकी सुसरारि कूँ गयौ। ठाकुर की सुसरारि में बड़ी-बड़ी खातिरि भई। जात ई भाँग-ठंडाई, छिरकावु करवायौ। बढ़िया पलका बिछवायौ। दरी और दरी के ऊपर पिछौरा और पिछौरा ऐ चकईया दयौ। खूबु खीर-पूरी, बूरो, घ्यौ ते मैहमाँनी करी। तीन दिनाँ तक बड़ी मैहमाँनी करी। फिर गाँम कूँ आए। कोरिया मन में सोच्यौ कै—"मैं ऊँ सुसरारि में जाइ कें ऐसी ई खातरि करवाऊँगो।"

वाकौ जेठमास में तौ छुटकारो न भयौ। जाड़ेन में गयौ। पैहलें तौ वानें छिरकावु करवायौ। फिरि पलिका बिछवायौ और दरी बिछाई और दरी के ऊपर पिछौरा बिछायौ। पिछौराई ओढ़िबे कूँ लयौ और खूबु खीरि-पूरी ते मैहमाँनी करवाई। राति कूँ जब सोयौ तौ घरवारेन नें कही कै उढ़ैया और लामें जी। वा नें नाहीं करि दई, बिल्कुलि ठाकुर की नकल करी।

जब आधी राति पै जाड़ो लग्यौ तौ गजी घुसबे के गड्ढा में जाइ दुबक्यौ। राति में वाकी सासु पेसाबु करिबे आई। तौ गड्ढाई में पेसाबु करि गई और पावि ऊ गई।

जब भोंनायौ भयौ तौ वाके घर के बोले—"मैहमाँन पलिका तौ खाली पर्यौ रह्यौ ऐ, तुम कहाँ सोए।" वु बोल्यौ—"अजी, हम वाँ सो रहे जहाँ बरस्यौ तौ बरस्यौ, परि गरज्यौ बड़ो।" वाकी सासु सुनिकें मैंक ह्वै गई।[3]

## १४

## मिश्र और मिश्रानी

एकु मिसर और मिसरानी ए। सो मिसरानी मिसर ते बोली—"कै हे महाराज, तुम मूंड़ गत बोर्नां।" जब मिसर मिसरानी ते बोल्यौ—"मोकूँ रोटी कर दै, मैं मूड़ेंनें छोड़ि आऊँ। सो मिसरानी नें वाके काजें रोटी करदई। सो मिसर रोटीनें लैकें चलि दीयौ।

सो गाँव ते बाहर बगीचा में आइ सोयौ। रोटी खाइकें, पी ठंडो जल हुरैरी बिरमाई। साँझ के बखत बगीचा में ते घर कूँ आयौ। जब मिसरानी बोली—"कै महाराज, मूड़ेंनें छोड़ि आए।" मिसर बोले—"कै तैंनें, रोटी थोरी कर दई सो वे बौहौत दूर नाँइ पौहौंची, सो मैं वापस आइ गयौ।" मिसरानी बोली मिसर ते—"कै तुम्हारी मूँड़ घाले बिनाँ नाँइ निठैं।" सो मिसरानी नें बिचार कियौ कि इनके लियें एक कुंजा सतुआ घोरि कें दऊँ, वानें सतुआ घोरि कें कुंजा में भरि दियौ।

सो सबेरें मिसरानी बोली—"कै नेंक महाराज, छोड़ आयौ नव।" मिसर नें कुंजा कूँ दलो

[1]. पानी रखने की पड़हरी। [2]. सं० क०—चंद्रभान सोहबत। [3]. सं० क०—पातीराम मच्छरपुर के संग्रह से।

सो कुंजा कौ म्हो एक उँगरिया की बराबर चौरौ। सो मिसरु का ह्रौ वा सवुआ ऐ उँगरिया ते खाइ, सो मिसरु कौ पेटु ई न भरेवे में आवै। सो मिसरु नें रिसाइ कें कुंजा पेड ते दै मारौ। सो वाँमें, ते कछु खाइ-पी कें साँम कूं अपने घर कूं चलौ। सो मिसराँनी के पास आयौ।

जब मिसराँनी बोली—"महाराज, भूठँन कूं छोडि आए।" तब मिसरु बोल्यौ कै—"मैं भूठँन कूं छोडि आयौ, और मोइ तेरौ भैया मिल्यौ।" जब मिसराँनी बोली—"कै मेरे भैया की राजी-खुसी बताओ।" तब मिसरु बोल्यौ—"कै राजी-खुसी जब बताऊँगो पैलें मोकूं न्हाइवे कूं पाँनी तातौ कर, फिरु रोटी करियौ। जब खाकें राजी-खुसी बताऊँगो।" सो मिसराँनी नें न्हावे कूं पाँनी तातौ कर दियौ और रसोई करि दई। सो मिस्र जी रोटी जंवे कूं बुलाऐ। जब मिस्र आऐ तब मिस्राँनी बोली—"अब मेरे पीहर की राजी-खुसी बताइ देऔ।" मिस्र बोलौ—"कै मैं रसोई जेंकें तैयार हूं जाऊँ और तूऊ रसोई जेलें, चारपाई बिछाई कें मैं लेट जाऊँ, तब तू मेरे काजें हुक्का भरि कें लईयो, तू मेरे पास पाँव दाबती रहियौ मैं हुक्का पीतौ रहूँगो, तब कहूँगो।"

जब वानें रोटी जें लई और चारपाई बिछा दई और हुक्का भर दीयौ। वु लोट गयौ। मिस्राँनी पाँव दाबवे लगि गई। जब मिस्राँनी बोली—"अब मेरे पीहर की बात बताइ देउ।" मिस्रु बोलौ—"मैं हुक्का पी लऊँ तू पाँव दाबि कें निदरक ह्वै लै।" मिस्राँनी बोली—"अब तूं अपने हुक्काऊ पी लियौ, अब बताऔ।"

अब वु बोलौ—"कै मैं बीयावाँन जगल के बीच में पहुँचौ सो मैंने झूठँन की गठरिया बाँध-बाँध कें चारौ दिसाँन कूं फेंकी। फेंकते-फेंकते मैं थकि गयौ, सो मेरी नजर एक रीछ परयौ, सो रीछ मेरे माऊँ आइ रह्यौ। सो मैं रीछ की देंहसति के मारे भाज्यौ। सो मेरे पीछें रीछऊ भज्यौ। सोमैं भजिकें एक बेर के पेड पै चढि गयौ। सो रीछ पेड के नीचें बैठि गयौ। सो दैहसत के मारें मेरौ मूत निकरि गयौ। जो वु रीछ पेसाव-पकरि कें चढिबे, लग्यौ सो वू मोते चार-छै आँगुर दूर रह्यौ। सो मैंने पेसाव बंद कर लीयौ और रीछ गिरौ और भाग निकरि गयौ। मैं पेड़ पै ते उतरि कें चल्यौ ई आइ रह्यौ ऊँ।" मिसराँनी बोली—"कै निपूते, इन टल्लननें रैहँन दै, और नई-नई मति पथरावै।[1]

## १५
## चार यार

चारि यार ए, एकु बैहरौ और एकु आँधरौ एकु लँगडौ और एकु गरीब। चारयौ कहूँ कूं मनसुआ करिकें जाइ रहे। तौ कछू दूरि चलिकें रस्ता में बैहरौ बोल्यौ—"कै भाई, मोइ कछू ऐसौ सुनाई दै रह्यौ ऐ, मति कहूँ कोई फौज गोला-से चलामति आइ रही ऐ।" आँधरौ बोल्यौ—"भाई, मोऊ ऐ धुआँधार-सौ कछू गर्द-मर्द-सी मालूम परि रही ऐ।"

लँगडौ बोल्यौ—"भाई आँमति ऊ दीखैगी तौ ह्वै ई फुद्दक भे म्वाँ दीखूंगो।" गरीबु बोल्यौ—"कै भाई, तिहारौ कछू न बिगरैगौ, तुम मोइ लुटवाओगे।"[2]

## १६
## निन्यानवें का फेर

एकु बनियाँ ओ, परि लोभी भौतु। साढे तीनि पैसा कौ साग लायौ करै और वाइ द्वै दिनाँ कूं करयौ करै। कबऊँ न मिठाई लावै और न अच्छौ खाइवे कूं खावै।

व्वा के परौसु में एकु नित-लावा, नित-खावा कौ घर ओ। वु रोज कँमाइ कें लावै और सबरी कँमाई ऐ रोजु खाइ लें। खूब साग करवावै और खूब मीठौ लावै।

सेठाँनी सेठ जी ते बोली—"हम तौ कछू नाँइ, जि रोजु कँमाइ कें लावै और सबरी कँमाई ऐ रोजु खाँमतु ऐ, परि हमतौ जाके अगार न काऊ गिती में न दरोज में। हमारे भागिमाँन ह्वैवे

[1]. झंमनलाल अग्रवाल : बिलौठी के संग्रह से। [2] सं० क०—पातीराम अकबरपुर के संग्रह से।

कूँ घरकार ऐ।" सेठजी बोले—"अबई जापै निन्यानवें कौ फेरु नाँइ परयौ। जा आजु जाकूँ की छत्ति पै ६६ रुपया धरिआ और फिरि देखि तँमासौ।" वर्ननी नें जिही काँमु कियौ।

अब वा मजूर की वहू ऐ निन्यानवें रुपया पाइ गए। सजा कूँ वाँनें अपने मालिक ते रुपया पाइवे की वात कही। वाँनें कही—"बोल मति, कल्लि की मँजूरी मेंते एकु रुप्या वचाइ कें जाँमें और मिलाइ दिंगे और सौ रुपया करिकें गाढि दिंगे।

दूसरे दिनाँ वाके ज्याँ आघोई साँमान आयौ और एकु रुपैया बचायौ, जा तरे सौ रुपया ते सवासौ, सवासौ ते डेढ सौ करिवे की सोचत जाँइ और खाँन-पाँन में घाटौ आँमतु जाइ।

वनियाँ नें कही—"देखिलै री, परि गयौ सारौ निन्यानवें के चक्कर में।" *

१७

जाट की कहानी

काई गाँम में एकु मेव रहै ओ। वापै घर कौ कोई काँम नहीं होतो। यातें वानें घर के काँम-धवे सँभारिवे कूँ एकु जाट रखि लियौ। वा मेव के और वी भैया-वद ए। सबु आलसी ए।

एकु दिनाँ वाके घर में ते एकु आदिमी मरि गयौ, सो भैया, वे वाऐ रोंमते-पीटते औव कवरस्तान में गाढिवे कूँ लै चले। वाके घर में साँझ कूँ आदमी मरौ ओ परि कवरि तक लै ज्यावे में उन्हनें राति हूँ गई। जब वे वाऐ गाढ चुके तौ स्यासु कियौ कै भाई, कोई जीव-जतु या ऐ नाँइ खोद कें निकार लै जाइ। याते तुम एकु काँमु करौ, आज राति कूँ जाट के ऐ जो हमारे म्हाँ ठौरी काँम करै ऐ, वाऐ रखवारी पै करि देउ। कै याऐ कोऊ जीवु नाँइ उखारि कें भागि जाइ। राति कूँ जाट कौ रखवारौ कवरि कौ वनाइ दयौ।

वे तौ घर कूँ चले गए और वहाँ जाट रहि गयौ। जाडे के मईया दिनाँ ए और जाट के ऐ प्राड गई कवरि के ढौरें ओघ, सो वु तौ एक पेड की जर के जौरे सोइ गयौ। आघी राति कूँ आयौ भइयँन के ही एकु जरखु सो वा मीयाँ कूँ उखारि कें लै भग्यौ। सवेरें वु जाट कौ जागौ तौ कवरि खुदी पाई और वाँमें कोऊ मुर्दा न फुर्दा, बडे स्यास में डूब्यौ।

अब तौ कै उँन मेवँन ते कहा कहूँ गो। इतने में मेव भी घर ते वहाँ कवरि के ढौरें आइ पौंहचे। वहाँ कवरि खुदी परी, सो भैया, अब मीयाँ भी सोच में। उन्होंने वा जाट के ते कहीं—"ओ जाट के, इस कवरि कों कून उखारि के हियाँ डाल गयौ और मुर्दा कूँ लै गयौ।।" जाट नें कही—"जी, मोहूँ वी पतौ नाँएँ। यहाँ एक लै जाँतौ तौ मेंनें ऊँ देख्यौ ओ।" इतने में वा मेव के मईया और वच्चा वोले कै—"अच्चा जाँन, कोई खुदा का फिरिस्ता लेगा होगा।" जाट कौ भी कहँन लगौ—"हवै जी, खुदा कौई फिरिस्तौ लै गयौ। मोहै वी जब ते याद ना रही। अब तुम्हारे कहें ते मोहै वी याद आ गई है।" अब म्याँ ओ सवै खुशी भई, इतने में जाटु बोलो कै—

"बात आई, बात आई, बात में परिगौ फरक।
तुम कहौ वाऐ खुदा कौ फिरिस्तौ, हम कहें वाइ जरख ।।" *

१८

गधा ते आदमी

एकु चटसार में एकु पडितु पढाओौ करतो। वाकी चटसार में एकु छोरा पढतौ। वु चालीस-गेरी गयार ओ। पडित नें एक दिनाँ वु वौहौत मारचौ। छोरा वहुत भारी रोइवे लग्यौ। पंडित नें कही "अरे मूरिख, मैंने तू गधा ते आदिमी वनाइ दीयो।"

एकु कुँम्हारु म्वाँ वाहिर अपने गधा चराइ रह्यौ। वाकें कोई औलादि नाँई, वु पंडित जी के जौरें गयौ, और पालागन करी। पडित जी नें वाते पूँछी—"कि भाई, कहा वात ऐ।" वा नें कही—

"महाराज, एकु किरपा तौ मोऊ पै करि देउ। मैं तुमैं एकु गधा दै जांगो, बाइ मेरें काजें आदिमी बनाइ देउ। मैं तिहारी कबऊ गुनु न भूलूंगो।" पंडित जी नें समझि लई कि जि बिरकुल्लि ई गँमारु ऐ। उँननें कुँम्हार ते कही—"कि ला लेआ अपने गधा ऐ, छोरा बनाइ कें दै दुगो।" कुँम्हारु एकु चाक सौ गधा लाइ कें पंडित जी कूं दै गयौ। पंडित जी नें कही—"जा, आठ महीना पीछें अपने छोरा ऐ लै जैयो।" कुँम्हारु चल्यौ आयौ।

(२)

आठ महीनां जैसें-तैसें करि कें कुँम्हार नें काटे, जब आठ महीनां बीति गए का सोई बु पैहलें ई बेचि दीयौ। कुँम्हार ऐ देखत खँम पंडित जी नें वाते फटकारि कें कही—"अरे, तू इतनी देर करिकें आयौ ऐ। बु गधा तौ तेरो मैंनें आदिमी बनाइ दीयौ और बु तौ जज्जु बनाइ कें भेजि ऊ दीयौ। देखि फलाने सैहरु में घु जज्जु ऐ, औरु वा की नामु ऊ बताइ दीयौ।"

(३)

कुँम्हार मारे खुसी कै फूलि गयौ औरु बाई सैहरु कूं चल्यौ। इजलास में पहुँच्यौ। सिपाई नें रोका-राकी करी। कुँम्हार नें कही—"अरे, तुमैं खबरि न सुधि, ज्याँ जाई के पीछें बरबाद है गए, तुमैं अपनी ई अपनी परी ऐ। आठ महीना ते मैं जाई ऐ ढूंढि रह्यौ ऊँ।" सिपाई बिचारे चुप्पु-चाप है गए। बु कुँम्हारु वा जज्ज के इजलास में पहुँच्यो औरु वाते कही—"अरे मेरे बेटा, तेरे काजें मैंनें कूअँन में बास डारि दिए, चलि अब अपने घर कूं चलि। मैंने ई तू गधा ते आदिमी बनवायौ ऐ।" जज्ज ऐ आई रिस। वानें बाँमैं लात मारिबौ सुरू करयौ। कुँम्हार नें कही—"अरे गधा ते आदिमी बँनवायौ, परि अबई घु पुरानी लात मारिबे की टेब नाँइ छूटी।"

१९

सत्त की जइहरी

एकु डोकरी महादेव जी की भगतनि ई। वा की एकु नाँतिनी ई औरु कोई हतु नाँ औ। अपने घर ते ई बु महादेव कूं झारी में जलु भरि कें लै जायौ करती। एकु दिनाँ बु पाँनी भरि कें लै गई, म्याँ डँकिवारे बैठे। उनें बडी जोर की तिरखा लगि रही ई, उननें कही—"डोकरी हमें पाँनी प्याइ।" डोकरी नें कही—"जोमें तुमें पाँनी प्यामति ऊँ तौ मेरी नित्त नेंमु छूटतु ऐ।" झट्ट वाँनें नाँईं करि दई। डँकिवारेनु नें कही—"जाँन दै मैया, तेरी राजी।"

अब वानें महादेव के ऊपर लोटा औंधौ करि दीयौ, परि जलु निकरै ई नाँ। वानें कही, आजु कहा बातै, ला उनें पाँनी ई प्याइ आँऊँ। बु पाँनी प्याइबे लगी, सबनें पाँनी पी लियौ औरु महादेव जी पै चढाइ बे कूं फिरि ऊ पाँनी बचि रह्यौ।

डँकिवारेनु नें पूछी—"तेरे औरु को ऐ।" वाँनें कही—"बेटाऔ, मेरें एक क्वारी नाँतिनी ऐं।" डँकिवारेनु नें कही—"जब वाकौ ब्याहु होइ तब हँम पै खबरि करि दीजौ।" डोकरी नें कही—"अच्छौ बेटा।"

(२)

छोरी कौ ब्याहु आयौ। डोकरी ऐ तौ कछु, यादि ऊ न रही। डँकिवारेनु नें कहू ते सुनि लई। बिन्नें ऊँट, हाथी, घोडा औरु गऊ, गाडीन पै साँमानु लदवाइ दीयौ औरु आइ गऐ। डोकरी ऐ यादि ऊ न रही। वा के सबु काँम ऐ बेई करि दयौ करे, परि डोकरी पहिचाँन न पाई। कन्या-दाँनु करि कें डाकूननें आइ के राँमु-राँमु करी। डोकरी नें कही—"बेटाऔ, मैं तौ तुमें पैहँचान नाँइ पाई।"

डँकिबारेन कौ बारंटु औ। वाई बखत सिपाई आए औरु डोकरी के सामुईं बु गिरफ्तार करि लिए। डोकरी नें अपने मन में बडी घिरकारी माँनी औरु महादेव जी ते बडी बीनती करी। महादेव जी की करामाति ते बेडी सिपाई डारे औरु बे खुलि जाँइ। फिरि उनें कुतवाल के जोरें लै गए। वानें बे हवालात में बद करवाइ दिए। जब बु उनें हवालाति में बद करै सोई झट्ट वा के तारे खुलि जाँइ। फिरि बु डोकरी बुलाई। वाते जब पूछी-करी कहा बातै तौ डोकरी नें सबु किस्सा कहि दीयौ।

फिरि कुतवाल नें उन डाँकून ते पूछी—"भाई, कहा तुम कहत औ" । उन्नें कही—"साब, सत्त [illegible] हूती हौनि ऐ, हमनें डोकरी कौ सत्तु देखि लीयौ। अब हम सिव जी के भगत ह्वै जांगे और [illegible] काम कियौ करिंगे ।"

कोतवाल नें डँकैवारे छोड दए।

२०

धरमराज

[illegible] गाँम में एकु फकीर और जाट रह्यौ करें। जाट कें एकु छोरा औ। फकीर कें [illegible] औलाद न हौंने से उस जाट के लडके से अपने हुक्का की चिलँम भरि वायौ करैं ओ। जब जाट [illegible] नाहीं करतो तौ फकीर कौ कहतो कि—"या तौ मेरी चिलँम भरिजा, नही तौ मै तेरे ऊपर मसाँन [illegible] गो।" जाई फिकिर में जाट कौ लड़िका सूखिनें लगौ। एकु दिनाँ जाट अपनें खेत पै ते [illegible] जाटिनी ते बोल्यौ—"कि लड़िका क्यों सूखतौ जाइ रह्यौ ऐ। जाहि का दुख है।" जाटिनी बोली— "[illegible] दुखु तौ जाइ कछू वी नाँएँ परि जि फकीर जाते चिलँम भरवावै ऐ और जब लड़िका मनैं [illegible] तब कहतु ऐ कि चिलँम न भरैगौ तौ मैं तेरे ऊपर मसाँन छोड़ि दुगो। जाई फिकिर ते लड़िका [illegible] गयौ ऐ।"

फिरि जाट नें फकीर ते कही कि—"क्यों रे फकीर के, तू लडके कौ क्यों धमकावै ऐ और [illegible] भरवावै ऐ, तेरौ हँम पै कछु आवै ऐ का।" फकीर नें कही—"कि मै तो जाई पै भरवाऊँगो और [illegible] तो मसाँन छोडि दुंगो।" जाट नें कही कै तू यो न मानैगौ तौ मैं धरमराज छोडि दुंगो। [illegible] नें मांची कै जोई धमकावतु ऐ। कही—"छोड़ि दीजौ।"

फिर जाट नें वाई वखत पोखरा में ते एक कछुआ लाइकें वाके ऊपर गीली मिट्ठी थोपि [illegible] तैयार करि लियौ। फिरि आवी रात के समे पै कछुआ के ऊपर कँई दीए जोरि कें वा गीली [illegible] में जमाद दए और कछुआ के पैर में रस्सी बाँधि कें अपने द्वार पै लाइकें रस्सी पकरि कें बैठि [illegible]। फकीर कौ घर-सामनें ई ओ। कछुआ सीधौ फकीर के ई घर लगौ और धीरें-धीरें घर में [illegible] लगौ। इतने में ई वा फकीर की मीयट्टी जगि परी औरु वा कछुआ ऐ देखि कें बोली— "[illegible], ओ जुमा के अब्बा, जाट कौ धरमराज तौ आभी गया, औरु तुम्हारा मसाँन जानें कब [illegible]।" फकीर मो माँ सूतौ, सो जागौ और वा धरमराज ऐ चलतौ देखि घबड़ाइ उठौ और जाट [illegible]—"ऐ जाट के, जा अपने धरमराज कूँ रोक मैंनें बख्शा और मेरे खुदा ने बख्शा। अब [illegible] मैं अपनी चिलँम नही भरवाऊंगा।"

फकीर के बोहोत अनुनैं-विनै करिवे पै जाट नें अपनो धरमराज लौटाइ लियौ, कछुआ [illegible] गोद में लैकें जाट घर में भीतर चलौ गयौ। कछुआ के ऊपर ते मिट्टी हटाइ के सबेरे [illegible] पोखरा में कछुआऐ डारि आयो।[1]

२१

अंधेरे नें घर छौंड़ि सयौ

[illegible] बाप-बेटा ए। अकेले ई ए। कोई बइअर-बाँनी घर में हुति ई नाँ। विचारे एकु [illegible] ए। म्याँई एकु कोने में रोटी वनाइ लेंत ए। जाई तरें उनकौ जीवनु चल्यौ [illegible]।

[illegible] एकु गाँम ते आदमी आयौ। वु आइकें वा छोरा की सगाई करि गयौ। अब [illegible] आई, अब तौ एक कोठी वनामनो चहिएँ। बहू आवैगी तौ कहाँ बैठेगी। जोई वे [illegible]।

[1] [illegible]—रामगोपाल शर्मा तुमोला, पो० छाता, जि० मथुरा।

कोठी बनाइ कें वु उननें पाटि दीयौ। दिनु मुँदौ, राति आई। राति कूँ छोरा वा कोठे में घुस्यौ। सो देखै तौ म्हा अँधेरौ ई अँधेरौ। वानें किल्लाइ कें अपने बाप ते कही—"अरे दादा देखियौ, हमनें तौ इतनी नीठि ते कोठी बनायौ और जि कोठी आजु ई अँधेरे नें छीडि लयौ। अब कंसें होइ, कितकूँ जाइ।" बाप नें ऊँ आइ कें देख्यौ तौ बाइ अँधेरौ ई अँधेरौ दीस्यौ। अब दोऊ बेचारे डरपि गए। कोई भीतर बँस्यौ ई न। फिरि उन दोऊँन नें सोचा-बिचारी करिकें कही ला लवरदार के ज्याँ चलें। वु कछु करै तौ भलें ई करै।

(२)

दोऊ बाप-बेटा मुकद्दम के ज्याँ पहुँचे, वा ते जाइ कें कही—"लवरदार जी, हमनें कल्लि तौ अपनो कोठौ बनाइ कें तैयार करचौ ओ और आजु ई वु अँधेरे नें छीडि लीयौ, अब कहा करे, कित कूँ जाइ।"

लवरदार समझि गयौ कि जे चालीस-सेरे गँमार ऐं। उँननें फैसला दीयौ कै अपने कोठे ऐ खोदि-खोदि कें हमारे खेत में डारि आऔ। अँधेरौ तुम्हारे घर ऐ छोडि देगौ। उँननें कही बडी अच्छी बात ऐ।

आइ कें वे अपने कोठे ऐ फाँवरे ते खोदिबे लगे। द्वै घटा खोदा-खादी करी परि बा में उजीतौ ई न भयौ, हार-झखमारि कें बाप नें बेटा ते कही—"कि बेटा जा, और अपनी बहू ऐ लिवाई कें ला, वा पै कोई तरकीब ओंमति होइ तौ भलेंई ओंमति होइ।" बेटा अपनी सुसरारि कूँ चल्यौ।

(३)

सुसरारि में पहुँचि कें बा नें कही—"हमारौ घर अँधेरे नें छीडि लियौ ऐ। अब मेरी बहू ऐ भेजि देउ। स्याइति जिही वापिस लै ले।" बहू के पीहर वारेनु नें पहलें तौ नाही-नूकर करी, परि वु गोहन परि गयौ कि लिवाई जाँगो। पीहर वारेनु नें भेजि दई।

घर आइ कें बहू नें देखा-भारी करी, वाँनें उनते कही—"बसि, इतनी-सी बात ऐ। लाऔ मैं वापिस लुगी जा घर ऐ।" वानें उनते कही रुई लाऔ, तेल लाऔ और एकु सरवा लाऔ। बाप-बेटा एक लैहमा में लै आए। बहू नें दीऔ बनायौ, जोरघौ और घर में धरि दीयौ। अँधेरौ भागि गौ। बाप-बेटा बडे खुस भए, जो मिलै वाई ते कहें—

"अरे भैया, हमारौ घरु अँधेरे नें छीडि लियौ ओ, हमारी बहू नें अपनी करामाति ते अँधेरौ हराइ दीयौ और घरु वापिस लै लयौ।"[१]

२२

## एक ठाकुर की चतुराई

दस बारह जनें मिलिकें काऊ मेले कूँ गए। तीन-च्यार दिन तक मेलौ खूब देख्यौ। फिर गाँम कूँ आए। मेले में सबु दाँम खर्चु है गए। एकु अधेलाऊ काऊ पै ना रह्यौ।

गैल में बिन्नें भूँख लगी और गाँमु बौहौतु दूर, और साँझ बैसें है आई। अब बे अबेर और भूख के मारे बिकल। गैल में एकु गाँमु आयौ। वाई में डटि गए और हलवाई की दुकाँन पै पौंहुँचे। सबु जनें मिठाई तुलवाइ कें खाँमन लगे। खूबु छिकि कें खाई। खाइ-पी कें कुल्ला-दाँतिन करि कें निच्चू है गए। अब बनियाँ बोलौ—"लाऔ जी दाँमु।" एकु बोल्यौ—"भाई, दाँम दिगे धोताऐं। अब का भागे जातें। तेरी दुकाँन पै सोमिगे।" बनियाँ बोल्यौ—"कोई बात नाऐं, धोताऐं दै दिजौ।" वे बोले—"भाई सेठ, अब सोइबे कूँ कहूँ ठौर बताइ दै।" बनियाँ नें एक दूसरी दुकाँन को तारौ खोलि दियौ। और वे वामें सोइ गऐ। बनियाँ नें बाहिर ते तारौ दै दियौ।

अब वे बोले—"भाई, धोताऐं कंसें होगी।"

एकु बोल्यौ—"जब दिन निकसाउ होइ तब द्वै-चारि दर्द की मूडी बनइओ और द्वै-चारि उसासु मचि जैमो। सबु मैं देखि लुगो।" अब धोतायो भयो, कोई किल्लाइ, कोई कछू करै।

[१]. सं० क०—चद्रभान · लोहवन।

बनियाँ आयो, तारो खोल्यो। बनियाँ किल्लामनि सुनिकें घवडायौ, बोल्यौ—"ठाकुर साव, का बात ऐ"। ठाकुर बोल्यौ—"बातें घूरि, जानें मिठाई में राति तेनें कहा खवाइ दियो, मेरे तौ [illegible] आदमी मरे परे एँ और कछुन के पाँम टूटे जातें, किल्लाइ रहे एँ कै पाँम टूटि चले। कछू [illegible] के मारें ऐंठि रहे एँ।" अब बनियाँ घवडायौ। जि भली भई। मेरी तौ जानि कूँ मौवति आइ गई। वो ठाकुर ते बोल्यौ—"भाई, अब कहा होनो चहिएँ।" ठाकुर बोल्यौ—"पैहिलें तो डाकदर कूँ बुलाइकें लाऊँगो, पीछें कछू करेंगो।" बनियाँ बोल्यो—"ठाकुर साव, जैसें बनें जैसें त्याँई फैसलो कर [illegible]। [illegible] काहे कूँ बोलें। आ फैसलो करि लऊँ, भाई, सौ-दोसौ रुपईया तू लै-लै।" ठाकुर बोल्यौ—"[illegible] मानस गैल मो। हम सब बारह जने हैं। बारह सौ रुपईया लुगो। नहीं हटि जा, मोइ जाँन दै।" बनियाँ बोल्यौ—"नाँइ ठाकुर, कहूँ मति जाइ, भई तू बारह सौ ई लै जा। अपनी कला समेंट।"

ठाकुर नें लै बारह सौ रुपईया, बिनते कही कै उठो रे, गाँम में मरियों चलौ झट्ट।" [illegible] ठाड़े है गए और लै गी-सौ रुपईया अपने घर आए।"

२३

धर्म की जर हरी।

एक बिरामनु और एक बिरामनी काऊ गाँम में रहत ऐ। ऐसौ वखतु आइ गयौ कै उनकी गुजर न है वे नगी और काऊ दूसरे सैहर में जाइ कें रहे।

बिरामनु राजा के त्याँ भीक माँगिबे गयौ। राजा काऊऐ कवऊ भीक नाएँ देतो। परि वा दिनाँ जानें वाके मन में कहा आइ गई कै वानें एक गिन्नी वा बिरामनु ऐं दे दई। बिरामनु नें कही—"धर्म की जर भरी हरी ऐ"। और अपने घर कूँ लौटि आयौ।

अब बिरामनु गीधि गयौ। सो रोजु वाके त्याँ जाइ और एक गिन्नी लै कें और "धरँम की जर हरी ऐ" कहि कें चल्यौ आवै।

अब राजा नें राँनी ते कही—"जि बिरामनु तौ बड़ौ गीध्यौ, और जा तरह ते खजाँनो [illegible]।" राँनी नें कही—"कल्लि वाते त्यो कहियो कै भीक अब मिलैगी, जब तू मोइ धर्म की हरी जर दिखाइ देगो।

राजा नें दूसरे दिनाँ जिही काँमु करयौ। बिरामनु विचारी बिनाँ भीक लएँ ई चल्यौ आयौ।

बिरांमनु नें दूसरे दिनां फिरि कही राजा ते जाइ कें कि "सिरी महाराज, आजु और चलौ और धरम की जर देखि आओ।" राजा राजी है गयौ, और बिरांमन के सग चलि दीयौ।

मदिर पै पौंहुचे। तारौ खोल्यौ सो देखें तौ म्वां एक गधा बँध्यो ओ। गधा ऐ देखत खंम राजा को सीना ठनक्यौ। राजा गधा पै बैठ्यौ और गधा उड़ि गयौ। जाइ कें देखै तो नरक कौ दरबज्जौ खल्यौ परयौ और सुरग के तारे ठुकि रए। राजा नें पूछी—"भाई आजु जि कहा बात ऐ।" उननें कही—"वु राजा जैसें-तैसें तौ दांनु करिवौ सीख्यौ और फिरि वानें वद करि दीयौ, सो वाकूं नरक कौ दरबज्जौ खुलि गयौ और सुरग कौ वद है गयौ ऐ।" राजा नें पूछी—"अब सुरग कौ रस्ता मेरे काजें कैसें खुलै।" उननें कही—"तू वारह बर्स तौ भिष्टा खाइ और राजु वा बिरांमन ऐ दांनु में दै देइ तब खुलै।" राजा नें कही चाऐं सुरगु भार में जाओ, मैं भिष्टा न खांगो।" गधा वाइ फिरि वा मदिर में लै आओ।

राजा नें रांनी ते आइ कें सबु हवालु कहि दीयौ। रांनी नें कही—"अच्छा।" रांनी रोजु थारी भरि के राजा कूं भोजन करावै और भगिनि पै सीक ते नेंकु भिष्टा डरवाइ देइ। राजा ऐ कछु खबरि न, और रोजु भोजन करि जाइ। जा तरह ते वारह वर्स वितीत है गए।

वारह बर्स पीछें रांनी नें राजा भेज्यौ कै जा देखि आ। धरम की जर हरी हत्यै कै नांइ। वु मदिर में पौंहुंच्यौ। म्वां ते बैठि घोडा पै म्वां भगवान जी के लोक में पौंहुच्यौ म्वां जाइकें देखै तौ सुरग कौ द्वार खुलि रह्यौ और नरक वद, पर वानें पूछी भाई, जि कहा बात ऐ। उननें कही—"वा राजा नें वारह वर्स तक भिष्टा खाइ लई, अब वाकूं सुरग कौ दरवज्जौ खुलि गयौ।" राजा ऐ बडौ अचभौ भयौ, रांनी के जौरे आयौ।

रांनी नें राजा ते सबु बात कहि दई। राजा नें बिरांमनु बुलायौ और वाइ एक गिन्नी दई। बिरांमन नें कही "धरम की जर सदां हरी ऐ।"[1]

२४

## जि कोंन की बहू होगी।

एकु वाढई के छोरा, एकु सुनार के छोरा, एकु दर्जी के छोरा और एकु बिरांमन के छोरा में यारी ई। एकु पोत वे चारयौ व्यापार करिबे कूं गए। एक सेंहरपनां के बाहिर एकु बगीचा में राति बसेरौ करयौ, म्वाईं खावा-पीई करी। खाइ-पी कें जब सोइबे लगे तब उननें सोची—"भाई, जगल कौ मामलौ ऐ। राति कौ मामलौ ऐ। राति की समैया ऐ। द्वै-द्वै घटा जागि कें सबु जनें पैहरौ देउ"। सबु जा बात पै राजी है गए।

पैहलमपत. बढ़ई के छोरा कौ पैहरौ आयौ। बढ़ई कौ बेटा जागि परयौ ही तीनो सोइ गए। बढई के बेटा नें सोची "ला द्वै घटा में पूतरी ई बनाइ लऊं। बैसेंई बैठ्यौ-बैठ्यौ कहा करुंगौ।" सोई वानें अपने पैहरे में एक बौहौत कछू मलूक काठ की पूतरी बनाइ दई। अपने पैहरे ऐ बजाइ कें बढई कौ बेटा सोइगौ और दर्जी कौ बेटा जागि परयौ।

दर्जी के नें वु पूतरी धरी देखी, बा नें अपने मन में सोची—"ला मैं ई बैठ्यौ-बैठ्यौ कहा करूंगो, ला जा पूतरी के काजें पोसाकई बनाइ दूं।" सोई वानें द्वै घटा में पूतरी के काजें खूबु अच्छी पोसाक बनाई और वाइ पैहराइ दई। फिरि बाऊ कौ पैहरौ खतमु भयौ और सुनार कौ जाग्यौ।

सुनार के नें पूतरी के काजें गैहनो गढ्यौ और नख-सिख ते गैहने ते लादि दई, फिरि बाऊ कौ पैहरौ बीति गयौ और बांम्हन कौ जग्यौ।

[1]. सं० क०—चंद्रभान: लोहबन, टोटा भगी से सुनी।

बाँम्हन के नें सोची "बढई के नें पूतरी बनाई, दर्जी के नें पोसाक सी ई ओरु सुनार के नें (गहनो) बनाइ कें पैहरायौ, अब मैं कहा करूँ।" बानें कही—"ला, जाँमें में जीऊ ई डारि दऊँ।" (य)ोइ बानें अपनी उँगरिया चीरि के वा पूतरी के म्हो में निचोरि दई। सोइ बु पूतरी जी उठी।

सबेरें उठि कें चारयौन में लडाई ह्वै बे लगी, वु कहै जाइ मैं लुगौ, औरु बु कहै जाइ मैं लुगौ।

( २ )

राजा के ज्याँ न्याउ पौंहँच्यौ। राजा नें सोचि-समझि कें हुकँम सुनायौ—"भाई, बढई के बेटा नें पूतरी बनाई, सो वाकी तौ बेटी रही, बाँम्हन के नें जीउ डारयौ सो बु ऊ बाप थानिक-ही रह्यौ। दर्जी के बेटा नें सीकें कपडा पैहराए, जि काँमु भातई कौ ऐ, सो दर्जी के की बु बैहन लगी। सुनार के नें बु काँमु करयौ ऐ जो मालिक कौ काँमु ऐ। बैइअरबाँनी हमेसाँ ई गँहने की फिराद अपने मालिक ते करति ऐं। जाते जि बैअर सुनार के की रही।[1]

२५

दीन और दोजखु

एक पंडित जी कासी ते जोतिस पढि कें आइ रहे। रस्ता में एकु सैहरु परचौ। म्वाँई पडित जी कूँ राति ह्वै गई। पडित जी नें एक दुकाँन के तखता पै बिस्तरु लगाइ लीयौ औरु सोइ गए। वा दुकाँन के ऊपर एक रंडी रह्यौ करति ई।

पडित जी थोरी-सी देर ही सोइ पाए कि म्वाँ ह्वै कें एक मुरदा निकरयौ। पडित जी नें 'राँम-राँम सत्ति है' सुनी। रडी नें अपनी नोकराँनी ते कही—"कि देखिऔ री, जि दीन कूँ गयौ कि दोजख कूँ।" नोकराँनी बाहिर निकरी। लौटि के वानें रडी ते कही—"अरी, जि तौ दोजख कूँ गयौ।"

पडित जी जि सवरी बात सुनि रए ए। उँननें अपने मन में सोची हमनें बैसई १२ वर्स कासी की घूरि फाँकी और जि विद्या आई ऊ न। जा विद्या के काजें रडी ई ऐ गुरू बनामें।

पंडित जी जि सोचि कें ऊपर रडी के अटा पै चढि गए। रडी ने पडित जी कौ आदरु-सतकार करयौ। पडित जी नें अपने मन की बात रडी ते कही। रंडी ने कही—

"जाकी ल्हास के सग १० आदिमी कानाफुसी करत जाँइ कि भलौ भयौ जि मरि गयौ। वाइ समझौ कि जि दोजख कूँ गयौ, औरु जाकी ल्हास के सग सबु लोग सोग मनावत जाँइ औरु वाकी तारीफ करत जाँइ, वाइ समझौ कि जि दीन कूँ गयौ।"

२६

एक चतुर नारि

एकु गाँम के पास ई एक हरहारौ खेत जोत रह्यौ ओ। बाई गाँम की एक स्त्री वा हरहारे के खेत की मेंड पै ह्वैकें ऐसे समे में निकरी जब कि धूप बौहौत तेज पडरई ई औरु हरहारे सें बोली कि—

"धूप परै धरती जरै, पाँव न मिट्टी खाइ।
हारी हर मत जोतियौ, जब तक पार बसाइ।।"

तब हरहारे से इसको कोई जवाब देते न बनो। स्त्री अपने घर कूँ चली गई औरु हरहारे नें भी समे पै हर छोडि कें अपने घर की रह्या लई औरु घर जाइकें जि दोहा कह्यौ कि—

"धूप परै धरती जरै, पाँव न मिट्टी खाइ।
हारी हर मत जोतियौ, जब तक पार बसाइ।।"

[1] सं० क०—[illegible]

तव वा की स्त्री नें कह्यौ कि—"फिर आपनें कुछ जवाव जा दोहा कौ दियौ कि नाँइ" सो तौ वोलौ—"मोते कुछ उत्तर देंत नाँइ वनो। तो वाकी घरकी नें द्वै दोहा वता दए कि कल वु फिर आवै तौ पैहलें इस दोहे को और दूसरी वार इस दोहे को कह देंनाँ। हरहारे नें दोऊ दोहा सीखि लए। दूसरे दिनाँ हरहारी नें हर जोड दिया और वाई खेत की मेड पै ह्वै कें जव वु पैहले वारी स्त्री निकसी तौ हारी नें कहा कि—

"लौलो लहँगा पहरि कें, नारि नगर कूँ जाइ।
सत-वदनी दारी जव वदूँ, हर कौ वयौ न खाइ।।"

स्त्री नें ऊ अपने पहले दिन के कहे भए दोहा कौ जवाव पाइकें कही कि—

"सीखी-साखी तें कही, जो कहीं कहतौ कालि।
घर कौ वलँम विसारि कें, तू पिया में नारि।।"

फिर मर्द ने कहा—

"औंडो जोतूँ धिन वऊँ, ठोकि लगाइ दऊँ वारि।
जौ लगि जाइ मेरौ एक दरौ, तौ तोसी करि लऊँ चारि।।"

एसौ कोरौ-सौ जवाव पाइ वु स्त्री अपने घर कूँ चली गई।[1]

२७

जा जुग में रह्यौ, कछू वाऊ के गुन गाऔ

एकु ग्याँनी-ध्याँनी पंडित जी ए। वे एक राजा के ज्याँ रह्यौ करत ए। वा राजा के ज्याँ वे कोई अन्याउ नाँएँ होन देत ए। सदाँ धरँम की ई वात करवाऔ करत ए।

वे पंडित जी एकु गाँम में रह्यौ करत ए और रोजु राजा के दरवार में आयौ करत ए। एकु दिनाँ रस्ता में उनें कलजुग मिल्यौ, कलजुग नें पंडित सें आइकें पालागें करी। पंडित जी नें पूछी—"तू को ऐ।" वानें कही—"मैं कलजुग ऊँ, मैं तुमते द्वै वात करँन कहतूँ।" पंडित जी नें कही—"कहा वात है भाई।" जा पै कलजुग नें कही—"महाराज, जि तुम जानत ई औ कि आजु की घरी मेरौ ई सवु जगें राजु ऐं। तुम राजा पै कवऊ मेरे मर्जी-मुताविक काँमु नाएँ होंन देंत। जाते मैं तुम्हारे जौरे आयौ ऊँ। कछू पापु, कछू अन्याउ ऊ है जाँन दे करौ। मेरी पूँजा ई जिनते होति ऐ। जा जुग में रहौ कछू वाऊ के गुन गाऔ।"

पंडित जी नें कही—"जाँतु नाएँ परे में। हम जहाँ रहिंगे म्वाँ पापु है जाँन दिंगे? जा चल ज्याँ ते। हम कवऊ राजा के ज्याँ पापु न होन दिंगे।"

कलजुग नें कही—"तुम्हारी राजी महाराज, और जि कहि कें कलजुग हटिगौ।

( २ )

दूसरे दिनाँ पंडित जी अपने गाँम मैंते राजा के दरवार में जाइ रहे। रस्ता में कलजुग नें कहा काँमु करयौ कि एक वौहौत ई फली-फूली वारी अपनी माया ते लगाइ राखी। वा में वेंगन लगि रहे। कासीफलु लगि रहे। पंडित नें वौहौत सुंदर वेंगन के फल देखिकें सोची—"ज्याँ कोई तौ हतु नाएँ और वेंगन जे राजा के लाइक ऐं, अव कहा करें।" फिर उननें चार वेंगन तोरि लीए औरु वा वेगँन के पौदा के जौरे चारि पैसा धरि दीए। जाते धरँमु ऊ न जाइ और काँमु ऊ है जाइ। अव वे उन वेंगँन नें लै कें राजा के ज्याँ पौंहँचे और राजा ते कही—"राजा, आजु हम वहुत ई कछू अच्छे फन लाए ऐं।" राजा नें कही—"निकारौ महाराज, देखूँ कैसे ऐं।"

कै तौ पंडित जी नें अपने रूमाल में ते वे फल खोले, सोई ईस्वर-करनी वे चारि घेंटा मूअर के वच्चा है गए। अव तौ राजा वडौ नाराज भयौ और वानें पंडित जी ते कही—"जाई वखत मेरे

[1] स० क०—रामगोपाल ओझ्टा, पौ० जुगसाना—मथुरा।

दरबार में ते निकरि जाओ। तुमनें मेरे दरबार में मेरे संग जा तरह कौ बरताव करयौ।" पंडित जी बिचारे नारि नीचे कूँ करे, बिना कछू कहें-सुनें दरबार में ते निकरि आए और अपने घर की रस्ता गहि लई।

## २८

## चतुर की चतुराई

किसी गाँम में एक मियाँ और मीयट्टी रहते। समें पाकर उन पर गकीमी आ,इ गई और मियाँ जी गकीमी आ जाने की वजह से दूर देस में निकरि गए। वहाँ उसनें किसी बादशाह के ह्याँ नोकरी कर ली। मियाँ जब घर ते निकलौ ओ तब मीयट्टी के पास कुछ तौ अनाज और एकु लोटा, दूसरी डोर, तीओ छाज, चौथा कुत्ता, पाँचवी बिल्ली यें ई सामाँन छोड़ि गयौ। उस मीयट्टी नें कुछ दिन तौ उस अनाज ते और कछू दिनों मेंहनत-मजदूरी करकें काटे, पर उसी अरसे में लोटा तौ डोर-टूट जाने सें कूआ में गिर पड़ौ और बिल्ली मरि गई और कुत्ता भागि गयौ। पैहनने के कपड़े भी ऐसे फटि गए कि बिल्कुल खोंसे गए। सिर्फ एक छाजे ई वाके पास रहि गयौ।

बीवी यौंनी मीयट्टी को इस बात का तौ पतौ थौ ही कि मियाँ जी अमुक बादशाह के ह्याँ नौकर हिंगे। वस बीवी नें सोच-विचार के मियट्टी नें मियाँ जी के लिए खत लिख दीयौ और खत में ऐसी बातें लिखी कि उसके खास मियाँ जी ई समझ सकें। खत में अपनी व मियाँ जी की तौहीन होने की वजह से लोटा का नाम डिव्वन साहब और डोर का नाम रूम साहब, व बिल्ली का नाम बिलाव साहब और कुत्ते का नाम कोतवाल साहब तथा छाज का नाम फटकन साहब लिखकर भेज दिया। खत मियाँ जी के पास पहुँचा तो मियाँ जी खत को बाँच कर बड़े उदास भए। तब बादशाह ने मियाँ से पूछा—"कि मियाँ जी, आज आप इतने उदास क्यों ऐं।" झट्ट मियाँ जी ने खत बादशाह के हाथ में दे दिया। बादशाह खत को पढन लाग्यौ तौ बादशाह की समझ में और तौ सब खत आ गयौ, पर खत में जो यह लिखा था—"कि घासीराम नें घर घेर लियौ ऐ, डिव्वन साहब डूब गए। रूम साहब वाकी टूट गए। बिलाव साहब मर गए। नमक हरौमी कोतवाल साहब भागि गए। फटकेंन साहब बाकी रहे ऐं। सो घड़िया की लड़ाई इधर से उधर और उधर से इधर दोनों से ले रहे ऐं।"

इसका मतलब मियाँ तौ समझ गया था कि घासीराम-घास घर में उपज आई होगी और रोटी न मिलने से कुत्ता भाग गया होगा। बाकी रहा छाज सो कपडे न होने की वजह से मीयट्टी उस छाज को कभी तौ आगे लगा लेती होगी और कभी पीछे। बादशाह नें तौ अपने मन में यही समझा कि यह मियाँ किसी रियासत का मालिक होगा और यह मेरे यहाँ छोटे पद पर रह रहा ऐ। इसके यहाँ तौ कई साहब भी घड़ी में रहते थे। ऐसा सोचकर बादशाह ने मियाँ जी से माँफी माँगी और कहा—"कि यह बहुत ही अनुचित हुआ जो आप मेरे यहाँ इतने छोटे से पद पर ही रहे ऐं। अब आपको जितनी जरूरत हो उतना ही रुपया ले जाओ और जल्दी ही अपने घर की राह लो।"

मियाँ जी बहुत-सा रुपया लेकर अपने घर पहुँचे और अपनी बीवी के साथ सुख पूर्वक दिन बिताने लगे। ठीक तौ है चुतरो की चतुराई को चतुर लोग ही जान सकते है।[1]

## २९

## भाँवरी और रचौंदुआ

एकु गाँम के दो आदमी एकु भाँवरो और एकु रचोंदुआ ए वे दोऊ एकु ई गाँम में ब्याहे। एकु दिनाँ वे दोऊ जनें आपुस में बोले—"कै भाई, मरत-जीमत अबकें काऊ दिनाँ चलि कें

1. सं० क०—रामगोपाल शर्मा, म० ...

सुसरारि है ग्रांमें। दूसरी वोल्यो—"भाई, वात तो साँची कहतु, चलनो चहिऍ परि भाई, भारकसु जरूर चहिऍ। भाई, मेरे तौ वरध हतें और तू अपनी वैहली ऐ लै चलि।" वानें कही—"भाई, ठीकै।"

अब दोऊ पाग-अँगरखी पैहरि कें टिचेंन[1] है कें वैहली लै कें गए। साँझ कूं न्वाँ पौंहुंच गए। नेंक झुकपुकौ सौ है गयौ। एकु वोल्यौ—"भाई, निवटि-फिवटि चलें नहीं म्वाते कोई सग न परयौ तौ जरकटा अटकैगो।" दूसरौ वोल्यौ—"भाई, वात तौ ठीकै परि मोइ तौ अब कछु दीखतु नाएँ। निमटि कें आए और वैहली न पाई तौ।" अब वु अब वोल्यौ—"भाई, पाग ते पाग वाधि लें और छोर पकरि लें। निमटि कें जब आँमिगे तब घेरि कें पकरि लिंगे।" विन्नें जिही काँमु करयौ। निमटि कें हात-पाँनी लैंकें वैहली कूं घेरत डोलें परि वैहली तक न पौंहुंचे।

इतेकई में वरहे ते कछू आदमी आइ रहे। वे वोले—"तुम को औ जी, कहा करि रहे औ। वहली ठाडी करि राखी है वरध उकताइ रहेएँ। करि कहा रहे औ तुम।" वे सरँम के मारे वोले—"अजी, ज्या खेतै नाप रहे ऐं। जि तौ कहि रह्यौ है कै डेढ़ वीघे कौ ऐ, मैं कहि रह्यौ ऊ कै जि वीघे-भरि कौ ऐ।" वे वोले—"अजी आ जाऔ, जि नंवर तौ वीघे कौ ई ऐ।" वे वोले—"अजी ठैर जाऔ, हमऊ चलतें, वैहली में ई वैठि चलियो।" वे वोले—"आइ जाऔ तौ।" वे वेहैली के ढिंग वाँस के सहारे ते आइ गए और वैहली में वैठि गए।

अब साँम में आए और चौपारि के सहारे वैहली छोडि दई। वरध वाँधि दए। आपु चौपारि में जाइ वैठे। सुसरारिवारेन्नें वरधेंन कूं भुस डारि दयौ और विनकूं हुक्का भरि दीयौ, खाट-विछैया करि दीयौ।

नेंक ठैरि कें एकु छोरा रोटीन कूं वोलिवे आयौ। वे रोटी जंमें गए। जब वे पौरी में पौंहुंचे तौ छोरा छोडि कें भगि गयौ, वे विचारे पौरी में ढिविरियात डोलें। पौरी में नाज की खौ ई, परि खाली परी। विन मे तें एकु वा खौ में गिरि परयौ। वडी देर भई। घर के वोले—"लाला, मँह-माँन आए नाँ नें।" छोरा वोल्यौ—"आइ गए ऐं, पौरी में हुगे, मेरे सग पौरी तक तौ आए ई हते।" घर के दीयौ लैंकें पौरी में गए। देखें तौ एकु खौ में परयौ ऐ। घर के वोले—"अजी कैंसें भई। खौ में कैंसें गिरि परे।"

वु वोलौ—"अजी कैंसें ऊ नाँ भई, ज्यानें मौंनी नाँई। मैंने कही खौ खाली परी ऐ और ज्या नें कही कै भरि रही ऐ।" वे वोले—"अजी आजाऔ, अब के संवत कहा ऐं जो खौ भरी जाइ, अब कें तौ पेट भरिवे भारी परि रहे ए। चलौ रोटी सीरी भई जांतिएँ।" खौ वारौ वोल्यौ—"नेंकु हातु पकरि लेउ।" हात पकरिकें ऊपरि निकरयौ। अब वे रोटी जैंमे गए। थारी परोसि दई, खीर-पुरी की मँहमाँनी करी, वे जेंमेंनु लगे।

विन कौ एकु पडेरू खूटयौ डोलि रह्यौ औ। वु वेरि-वेरि जिनके जौरें आ जाइ, वे वाइ वेरि-वेरि टारि दियौ करें।

विन की एकु बूढी सासु ई, वु ऊ विचारी आँधरी ई। वु खीरि परोसिवे आई और धरती में करिकें चली गई। वे विचारे धरती में खाँमन लगे। एकु वेर वु डोकरी फिरि खीरि दंवे आई। विन्नें जाँनी कि वु पडेरु आइ गयौ। जोर ते एक थप्पड मारयौ, डोकरी की कँनपटी ए लग्यौ। थप्पड के लगत ई डोकरी गँरहोल है कें गिर परी।

वडी देर में होनु भयौ। वोली कै—"मँहमाँन, तुमऊ ऐं कमु दीखतु ऐं। वेचारे सरँम के मारें नेंकु है गए।[2]

1. टिचेंन—तैयार। 2. पातीराम अकबरपुर के संग्रह से।

## ३०

## जुगती और टल्ली

एक दिनाँ जुगती बोल्यौ टल्ली ते—"कै तू बिनाँ मेरे देखें टल्ल चलाइ ऊ देइ।" टल्ली बोल्यौ—"देखि चलांगे कै नाँ।" टल्ली चल्यौ और एक अवाँने पै दस-बीस आदमी बैठे तापि रहे ए, मो माँ आपु बु ऊ जाइ बैठ्यौ और तापन लग्यौ। नेंक देर पीछें बोल्यौ—"कै सिरदारौ, आजु एकु बड़ी भारी अचभौ देख्यौ।" बे बोल्ये—"कहा अचभौ देख्यौ भाई"। बु बोल्यौ—"अजी राति मैंने आधे गगन कुत्ता रोमति देख्यौ।" बे बोल्ये—"अरे तौ झूठा, नेंकु सधि कें ई झूठ बोलि। कहूँ आजु तक ऐसौ भयोऊ ए कै आवे सरग कुत्ता रोयौ होइ, कै राति ई रोयौ ऐ।" टल्ली बिचारौ झकमारि कें म्हाँते डिगरि आयौ।" आइकें उदास बैठि गयौ। जुगती आयौ और बातें बोल्यौ—"कहि भाई, टल्ल चली कै नाँ चली। टल्ली बोल्यौ—"भाई, नाँइ चली।" जुगती बोल्यौ—"चलि, अब हमारे साथ चलि, और म्हाँई चलि जहाँ कल्लि कही काई और बाई बातें फिरि कहियौ।" जुगती और टल्ली दोऊ गए और बाई अवाँने पै जाइ बैठे। जुगती बोल्यौ—"चोजी, कल्लि जाँने ऐसी कहाबात कही।" वे बोले—"बात कही थाँनें धूरि, कहूँ कुत्ता आधे सरग रोंमत ऊ हुंगे।" जुगती बोल्यौ—"साँची तौ कही, याँमें कहा झूठ बोल्यौ ऐ जितौ नेंक ऊ नेंक साँची ऐ। देखौ, राति कुतिया ब्याई सो बाके लहौरे-लहौरे पिल्ला बाके जौरे डोलि रहे, ऊपर ते एक भैरौंनी भई चील आई, और पजेन में एक पिल्ला ऐ दबाई लै गई, सो बु पिल्ला आधे सरग काँइ-काँइ कर रह्यौ ओ। बताऔ सिरदारौ, बु पिल्ला आधे सरग काँइ-काँइ करि रह्यौ कुत्ता नाऔ तौ कोन औ। सिरदार बोले—"भाई, साँची कहरवे। जरूर कुत्ताई रोयौ। ऐसें हमें कहा खबर ई तैनें ई तौ बताई ऐ।" अब जुगती और टल्ली दोऊ आरे-आने घर कूं आए। जुगती बोल्यौ—"कहौ टल्ल चली।" टल्ली बोल्यौ—"चली भाव, चली।"

\

## ३१

## जितौ बु चौं, बु तौ जि चौं

एक बिरांमनु परदेसैंन कूं गयौ। बाकी बहू और छोरा घर पै रहि गए बु अपनी बहू ते कहि गयौ कि जा छोरा ऐ खूबु अच्छी तरें राखिऔ।

वा बिरांमनी कौ एकु गैर आदिमी ते मेलु ओ। बु रोजु बा के जौरे आयौ करतु ओ। एकु दिनाँ एकु रस्ता चलतौ बिरांमनु आयौ और वाई की पौरी में ठहरयौ। राति कूं बा लुगाई कौ यारु आयौ। जब बे दोऊ खूबु घुलि-मिलि कें बात करिबे लगे, सोई छोरा रोइ उठ्यौ। बाँनें कही—"आरी, अपने छोरा ऐ राखि आ।" बु छोरा के जौरे गई और दबदोरि कें सुवाइ आई। थोरी देर पीछें ए पोरा मारि दियौ।

जब भौतु देर है गई, तब वा लुगाई के यार नें पूंछी कि—"री, तेरे छोरा ऐ भौतु देर है गई रोयौ ऊ नाँएँ।" बाँनें कही—"तोइ का फिकिरि परी ऐ, सोइ रह्यौ होइगौ सौतेला।" बानें कही—"अरी नाँ, ला देखि आऊँ।" बु देखिबे गयौ, पीछें ते बु लुगाई ऊ तरबारि लेकें गई और झट्ट एक ई हाथ में वाकी मूड भुट्टा-सौ उड़ाइ दीयौ। फिरि फावरौ लाइ और कोठे में गड्ढौ खोदि कें अपनौ छोरा और अपनौ यारु गाढि दए। बु बिरांमनु जो बाकी पौरी में ठैरयौ का औ जा सबु कौतुक ऐ देखि रह्यौ।

सबेरे होंते बु बिरांमनु उठिकें चलि दीयौ।

(२)

आगें चल्यौ सो जाइकें एक सराइ में ठैहरयौ। ईसुर की ऐसी करनी भई कै वाई दिनाँ वु बिरांमनु आयौ और वाई सराइ में ठहरयौ दोऊँन की भेंटौ है गयौ। वा बिरांमनु नें कही—"यार,

जमाँनी बडी बुरी आइ गयौ ए। कालु राति कूं हमनें बडौ भेतुकालु[1] देख्यौ ऐ।" वाँनें पूँछी—"भाई, कहा बात ऐ।" वाँनें बाते सबु किस्सा कहि दीयौ। अब वा बिराँमनु ऐ कछु सुभा भयौ, वाँनें कही—"यार, चलि मोइ वा घर पै लै चलि, मोइ दिखाइ अ।।"

वे दोउ वा सैंहैरपनाँ में आए। वाँनें घरु बतायौ और खुदि वा पौरी में ठैरि गयौ।

वाकी लुगाई नें पूछी—"कै आइ गए का।" वाँनें कही—"आइ गए"। थोरी देर बैठि-उठि कें पूछी—"छोरा कहा गयौ।" वाँनें कही—"याँई कहूँ खेलि रह्यौ होगौ।" फिरि वाँने कही—"ला, फावरौ लै आ। जो मालु-मतौ लायौ काऊँ वाइ गाडि दें।" वु फावरौ लै आई।

वाइ वा अर्थ की तौ खबरि ई, वानें म्वाँई खोदिवौ सुरू करयौ। सोई वा लुगाई नें पीछें ते तरवारि मारी और वु ऊ मारि कें गिराइ दीयौ और हल्ला मचायौ कै "मेरी मालिकु चोट्टाननें मारि दीयौ।" सोइ म्वाँ लोग-बाग इखिट्ठे भए अब वा लुगाई नें कही—"कै, मैं सती हुँगी।" कुनबा-गोताकेन नें नाँही-नूकर करी, परि वु न मानी।

चिता रची बा पै बाँम्हन की ल्हास धरि दई और वु बिराँमनी ऊ बैठारि दई। अबु बिराँमनु पौंहच्यौ और वा नें जाइ कें बाते पूछी—"री, तैनें अपनो छोरा मारि दीयौ, अपनो मालिकु और अपनौ यारु ऊ मारि दीयौ और अब ऐसी धरमेस्सुरी बनी ऐं कि अपने मालिक के सग सती होति ऐं, जि कहा बात ऐ।" वाने ज्वाबु दीयौ—"कै, जा बात कौ ब्याँनु[2] मेरी माली की भाएली ऐ, वु देगी।" बिराँमनु जि सुनि कें वा मालिन के जौरे आयौ।

(३)

मालिन ते जाइकें वाँनें सबरी औखता कही। मालिन नें कही कै चिंता मति करै या कौ ब्याँनो मैं दुगी।"

एक दिनाँ मालिन जादूगरनी नें बिमाँनु मँगायौ और वा में बिराँमनु कूं बैठारि कें इंदर के अखाडे में लै गई और वाइ परी और अपसराँनु कौ नाँचु दिखायौ। थोरी देर में वा बिराँमनु ऐं उतारि लाई।

अब तौ वु बिराँमनु हाइ परी, हाइ परी किल्लाइबे लग्यौ। मालिन नें कही—"कै वु परी अब नाँइ मिलनी।" बिराँमन नें पूछी—"कब मिलैगी।" तौ मालिनि नें कही—"तुम अपनें पैंहलौठी के छोरा की चौमुडी पै बलि चढाइ देउ, जब मिलैगी।" बिराँमनु राजी ह्वै गयौ।

वाकौ पैंहलौठी कौ छोरा अठारे बर्स कौ ओ। दूसरे दिनाँ बिराँमनु वाइ लैकें चौमुडी कें मंदिर में गयौ और काटिबे कू तैयार ह्वै गौ। सोई मालिनि नें जाइकें वाकौ हातु पकरि लयौ और कही—"महाराज, लेउ अब मैं तुमें वा बात कौ ब्याँनो दैंति ऊँ। जि आगि ऐसी ई भयौ करति ऐ। जा अगि कें पीछें तुम अपने ज्वाँन-जमाँन बेटा ऐ मारिबे तैयार ह्वै गए, वाई आगि में वाँनें अपनो बेटा मारयौ और डर के मारे अपनो यारु और अपनो खसँमु मारि दीयौ।" बिराँमनु चुप्प ह्वै कें अपने घर कूं चल्यौ आयौ[3]।

[1]. भयानक कांड। [2]. विवरण (उत्तर)। [3]. स० क०—चद्रभान : लोहबन अपनी अंमा से सुनी।

